यदि यर धरातल के समानान्तर धरातल (जिसमें $ल = च$) से काटें तो कटे खण्ड का क्या घनफल होगा।

$$\text{उ०} \quad \pi \text{ अ क} \left\{ \frac{च^2}{ग} - \frac{च^3}{3ग^2} \right\}$$

३३। जिसके पृष्ठ का $\left(\frac{य}{अ}\right)^{\frac{1}{2}} + \left(\frac{र}{क}\right)^{\frac{1}{2}} + \left(\frac{ल}{ग}\right)^{\frac{1}{2}} = 1$ यह समीकरण है उसका प्रथम पद में जो खण्ड है उसका क्या घनफल होगा। उ० $\frac{अकग}{90}$

३४। जिस के पृष्ठ का $\left(\frac{य}{अ}\right)^{\frac{2}{3}} + \left(\frac{र}{क}\right)^{\frac{2}{3}} + \left(\frac{ल}{ग}\right)^{\frac{2}{3}} = 1$ यह समीकरण है उसका सम्पूर्ण घनफल क्या होगा। उ० $\frac{4 \pi \text{ अ क ग}}{35}$

३५। जिसके पृष्ठ का $(य^2 + र^2 + ल^2)^3 = 27अ^3यरल$ यह समीकरण है उसका सम्पूर्ण घनफल क्या होगा। उ० $\frac{\pi अ^3}{2}$

(१८२ प्रक्रम देखो और श्रु का परमाधिक मान समीकरण को अक्षीय समीकरण में बदल $\frac{3अ}{2\sqrt[3]{2}}$ यह जान लो)

३६। जिस त्रिभुज के तीनों भुज क्रम से अ, क, ग हैं वह यदि ग भुज के चारो ओर घूमकर एक घनक्षेत्र बनावे तो उसका क्या घनफल होगा।

यदि $स = \frac{अ+क+ग}{2}$ तो घनफल $= \frac{4\pi}{3} \cdot \frac{स(स-अ)(स-क)(स-ग)}{ग}$

३७। जिसके पृष्ठ का $ल^न = अय^2 + कर^2$ यह समीकरण है उसे यदि यर धरातल के समानान्तर धरातल से काटें (जिस धरातल में $ल = ल_1$) तो कटे खण्ड का क्या घनफल होगा। उ० $\frac{\pi ल_1^{न+1}}{(न+1)\sqrt{अक}}$

३८। जिस वृत्त का व्यासार्द्ध अ है उस में एक पूर्णज्या केन्द्र से ग दूरी पर है इस के ऊपर का चाप इस पूर्णज्या के चारो ओर घूमकर यदि घनक्षेत्र बनावे तो उसका क्या घनफल होगा। चाप को समझो कि परिधि के आधे से छोटा है और कोज्या$प_1 = \frac{ग}{अ}$। $प_1 =$ कोण का चापीयमान।

$$\text{उ०} \quad \text{अभीष्ट घनफल} = 2\pi \text{ अ} \left\{ \frac{(2अ^2 + ग^2)\text{ज्या}प_1}{3} - गप_1 \right\}$$

३९। य अक्ष पर जो पूर्णज्या (ग) लम्ब है उसके चारो ओर घूमकर यदि परवलय का चाप घनक्षेत्र बनावे तो उसका क्या घनफल होगा।

उ० यदि पूर्णज्या के आधे पर जो लम्ब खड़ा हो वह जहाँ परवलय के चाप में लगे उसका मान पूर्णज्यार्द्ध विन्दु से क मानो तो घनफल = $\frac{८ \pi क^2 ग}{१५}$

४० एक गोल जिसका व्यासार्द्ध (अ) है एक धरातल से जो गोल गर्भ से द दूरी पर है काटा गया है। काटने से जो गोल में एक वृत्त वना उसे आधार मान दो समसूची वनाया जिसके वेध क्रम से, अ + द, अ − द हैं तो दोनों के घनफलों का क्या अन्तर होगा। उ० $\frac{२\pi द}{३}(अ^2 - द^2)$

४१। एक परवलय के य अक्ष पर केन्द्र कल्पना कर एक वृत्त वनाया तो यह वृत्त परवलय की एक शाखा में दो जगह जहाँ पर लगा उनके कोटियों का लम्ब रूपी अन्तर क ठहरा और यह वृत्त य अक्ष को दो जगह जहाँ काटा वे दोनों विन्दु परवलय के भीतर हैं। अब यदि परवलय और वृत्त दोनों साथही य अक्ष के चारो ओर घूमें तो परवलय और वृत्त के सम्पातान्तर्गत परवलय चाप, और वृत्तचाप के वश से एक घनक्षेत्र होगा। वतावो इसके घनफल का क्या मान होगा। उ० $\frac{\pi क^3}{६}$

४२। जिस गोल का व्यासार्द्ध (अ) है उसे गोल गर्भ से (ग) अन्तर पर जो धरातल है उससे काट डाला। काटने से जो गोलार्द्ध से अल्प खण्ड है उसका क्या घनफल होगा। उ० $\frac{\pi}{३}$ $(अ—ग)^2$ (२अ + ग)

४३। परवलय का $र^2 = ४ अय$ यह समीकरण है। य अक्ष में केन्द्र कल्पना कर परवलय के विन्दु का भु = ३ अ है उसे स्पर्श करते हुए एक वृत्तार्द्ध बनाया जिसके केन्द्र का अन्तर परवलय के शिरःस्थान से (४ अ) दूरी पर भुज की ओर है। यदि परवलय और वृत्तार्द्ध दोनों साथही य अक्ष के चारो ओर घूम कर घनक्षेत्र वनावें तो गोलपृष्ठ और परवलय सम्बन्धी पृष्ठ के भीतर का क्या घनफल होगा। उ० $\frac{१४}{३} अ^{3} \pi$

४४। लघुव्यासाग्र पर जो दीर्घवृत्त में स्पर्शरेखा है दीर्घवृत्त के परिधि का चतुर्थांश उसके चारो ओर घूमकर जो घनक्षेत्र वनाता है उसका क्या घनफल होगा। उ० $\frac{\pi अ क^2}{६}(१०—३\pi)$

(जहाँ लघुव्यासार्द्ध = क, वृहद्व्यासार्द्ध = अ)

४५। एक गोले के नीचे ऊपर छेद कर उसके भीतर एक चोंगे को रख दिया तो यह चोंगा उसके भीतर चौचक बैठ गया यदि चोंगे की ऊँचाई (ग) हो तो चोंगे के पृष्ठ और गोल के पृष्ठ के भीतर जो घनक्षेत्र होगा उसका क्या घनफल होगा। उ० $\frac{\pi \text{ग}^3}{६}$

४६। किसी घनक्षेत्र में पृष्ठ के प विन्दु का मूल विन्दु से अन्तर श्रु हो और प विन्दुगत स्पर्शधरातल पर मूलविन्दु से लम्ब = श्रुकोज्याप और पृष्ठफल की तात्कालिकी गति = ताप़ृ तो सिद्ध करो कि

$$\text{घ} = \frac{१}{३}\int \text{श्रु कोज्याप ताप़ृ}$$

४७। जिस सूची के खण्ड में मुख परिधि का व्यासार्द्ध (त्रि$_१$) आधार-परिधि का व्यासार्द्ध (त्रि$_२$) और ऊँचाई (वे) है उस का घनफल क्या होगा।

उ० $\frac{\pi \text{वे}}{३}(\text{त्रि}_१^२ + \text{त्रि}_१\,\text{त्रि}_२ + \text{त्रि}_२^२)$

४८। समसूचियों का पृष्ठसूत्र (ग) स्थिर है। जिसका सब से अधिक घनफल है उसके शिरःकोण का क्या प्रमाण होगा। उ० कोज्या$^{-१}\frac{१}{\sqrt{३}}$

४९। एक समतलमस्तकपरिधिरूप शङ्कु के एक पृष्ठसूत्र को अक्ष मान एक समसूच्याकार शङ्कु बनाया। यदि दोनों शङ्कुओं का आधार (अ) और वेध (अ × उ) हो तो पहले शङ्कु से सूची के जो दो खण्ड होंगे उनके पृष्ठफल और घनफल क्या होंगे। उ० क्रम से खण्डों के

पृष्ठफल, $\frac{४\pi\sqrt{(१+\text{इ}^२)} - ३\sqrt{(३+३\text{इ}^२)}}{६}\text{अ}^२$, $\frac{२\pi\sqrt{(१+\text{इ}^२)} + ३\sqrt{(३+३\text{इ}^२)}}{६}\text{अ}^२$

और घनफल $\frac{८\pi + २७\sqrt{३} - ६४}{१८}\text{इअ}^३$, $\frac{६४ - २७\sqrt{३} - २\pi}{१८}\text{इअ}^३$,

५०। जिसके पृष्ठ का $\text{ल}^२ + \frac{\text{अ}^२\text{र}^२}{\text{य}^२} - \text{ग}^२ = ०$ यह समीकरण है उसे उन दो धरातलों से जिन में य = ०, य = अ है काटा तो दो धरातलों के अन्तर्गत खण्ड का क्या घनफल होगा। उ० $\frac{\pi \text{ अ ग}^२}{२}$

५१। $य^{२} + र^{२} = गल$, $य^{२} + र^{२} = अय$, और $ल = ०$ इन तीनों पृष्ठों के अन्तर्गत घनक्षेत्र का क्या घनफल होगा। उ० $\frac{३\pi\, अ^{४}}{३२}$

(१७८वाँ प्रक्रम देखो)

५२। जिस पृष्ठ का $\frac{य^{२}}{अ^{४}} + \frac{र^{२}}{क^{४}} + \frac{ल^{२}}{ग^{४}} = १$ यह समीकरण है उसका सम्पूर्ण घनफल क्या होगा। उ० $\frac{४\pi\, अ^{२}क^{२}ग^{२}}{३}$

(१८५वाँ प्रक्रम देखो)

५३। एक पुजारी ने ठाकुर जी के सामने जलती धूपवत्ती खोंसने के लिये मट्टी की एक समसूची बना रक्खी थी। एक दिन एक धनी ठाकुर जी के दर्शन के लिये आया और चलती वेर उस समसूची के शिरे से आधार तक एक सूत से नापकर कहा कि देखो यह १० अङ्गुल का सूत हुआ इसे मैं याद रखने के लिये जेब में रख लेता हूँ तुम इस सूची को खूब खोखली कर किसी दिन मेरी कोठी में आवो तो मैं उसे सोने से भर दूँगा। प्रातःकाल पुजारी ने एक ज्यौतिषी से आकर निवेदन किया कि महाराज आप एक मट्टी की खोखली समसूची ऐसी वना दीजिये जिसके शिरे से आधार तक सर्वत्र दश अङ्गुल रहे और भीतर सोना भरने के लिये जगह भी खूब खुलासा रहे। ज्यौतिषी ने गणित द्वारा उसके आधार परिधि का मान निकाल पुजारी को वता दिया कि इसी परिधि पर दश अङ्गुल पृष्ठ सूत्र से किसी कोहार के द्वारा समसूची को वनालो। वतावो ज्यौतिषी ने आधार परिधि का क्या मान वतलाया था। उ० यदि व्यास परिधि का सम्बन्ध $\frac{२२}{७}$ हो तो आधार परिधि $= \frac{४४}{७}\sqrt{\frac{२००}{३}} = ५१{\cdot}२९$

इति अष्टमाध्याय।

# अथ नवमाध्याय।

## सान्तचलानयन।

१८६। जिस तात्कालिक सम्बन्ध का साधारण रीति से अनन्त चल का ज्ञान हो जाता है उस में दोनों सीमाओं का उत्थापन देने से उस के सान्तचल का भी ज्ञान हो जाता है। इस लिये सान्तचल का मूल अनन्तचल ही ठहरा तथापि वहुत से स्थानों में अनन्तचल का रूप विना वनाये लाघव से सान्तचल का मान आ जाता है जैसा कि ५७वें प्रक्रम में कुछ उदाहरण दिखा आये हैं और वहुत से स्थानों में जहाँ अनन्तचल का मान ठीक ठीक नहीं जान सकते वहाँ भी इस सान्तचल के नियम से अनेक चमत्कृत सिद्धान्त उत्पन्न होते हैं इस लिये इस अध्याय में कुछ सान्तचलानयन के प्रकार लिखे जाते हैं।

आज तक जितने सान्तचलों का ज्ञान हुआ है D. Bierens de Haan ने सब को एकट्ठा कर के सान्तचलसारणी Tables d' Integrales Definies के नाम से छपवा दिया है। जिन को इच्छा हो उसे देखें हम यहाँ पर कुछ रीतियों को दिखलाते हैं।

१८७। $\int_0^\pi$ ज्या मय ज्यानय ताय इस का मान जानना चाहते हैं। जहाँ म, न अभिन्न धनात्मक संख्या है और म $>$ न।

$$\text{यहाँ ज्यामय ज्यानय} = \frac{\text{कोज्या (म—न) य—कोज्या (म + न) य}}{२}$$

$$\text{इस लिये} \int \text{ज्यामय ज्यानय} = \frac{\text{ज्या (म—न)य}}{\text{२ (म—न)}} - \frac{\text{ज्या (म+न)य}}{\text{२(म+न)}}$$

$$\left.\begin{aligned} &\text{और} \quad \int_0^\pi \text{ज्यामय ज्यानय ताय} = ० \\ &\text{इसी प्रकार} \int_0^\pi \text{कोज्यामय कोज्यानय ताय} = ० \end{aligned}\right\} \quad \ldots\ldots \quad (१)$$

यदि म = न और अभिन्न धनात्मक तो

$$\int \text{ज्यामय ज्यानय ताय} = \int \text{ज्या}^२\text{नय ताय} = \int \frac{\text{(१-कोज्या २ नय)}}{२} \text{ताय}$$

$= \frac{य}{२} - \frac{ज्या २नय}{४न}$।

$\therefore \int_{०}^{\pi} ज्या^{२}नय = \frac{\pi}{२}$, इसी तरह $\int_{०}^{\pi} कोज्या^{२}नय = \frac{\pi}{२}$।

१८८। $\int_{०}^{\frac{\pi}{२}} ज्या^{म}य\ कोज्या^{न}य\ ताय$ इस का मान जानना है। जहाँ म और न अभिन्न धनात्मक संख्या हैं।

यहाँ ३५ वें प्रक्रम से

$$\int ज्या^{म}य\ कोज्या^{न}य\ ताय = \frac{कोज्या^{न-१}य\ ज्या^{म+१}य}{म+न} + \frac{न-१}{म+न}\int ज्या^{म}य\ कोज्या^{न-२}य\ ताय$$

$$वा \int ज्या^{म}य\ कोज्या^{न}य\ ताय = \frac{म-१}{म+न}\int ज्या^{म-२}य\ कोज्या^{न}य\ ताय - \frac{ज्या^{म-१}य\ कोज्या^{न+१}य}{म+न}$$

इस लिये दोनों पर से

$$\int_{०}^{\frac{\pi}{२}} ज्या^{म}य\ कोज्या^{न}य\ ताय = \frac{न-१}{म+न}\int_{०}^{\frac{\pi}{२}} ज्या^{म}य\ कोज्या^{न-२}य\ ताय$$

$$\int_{०}^{\frac{\pi}{२}} ज्या^{म}य\ कोज्या^{न}य\ ताय = \frac{म-१}{म+न}\int_{०}^{\frac{\pi}{२}} ज्या^{म-२}य\ कोज्या^{न}य\ ताय।$$

इस लिये म और न में से कोई विषम हो तो सहज में सान्तचल विदित होगा म के स्थान में २ म + १ का उत्थापन देने से

$$\int_{०}^{\frac{\pi}{२}} ज्या^{२म+१}य कोज्या^{न}य\ ताय = \frac{२म}{२म+न+१}\int_{०}^{\frac{\pi}{२}} ज्या^{२म-१}य\ कोज्या^{न}य\ ताय$$

इस लिये वार बार क्रिया करने से

$$\int_{०}^{\frac{\pi}{२}} ज्या^{२म+१}य\ कोज्या^{न}य\ ताय$$

$$= \frac{२म(२म-२)(२म-४)\ldots२}{(२म+न+१)(२म+न-१)\ldots(न+३)}\int_{०}^{\frac{\pi}{२}} ज्याय\quad कोज्या^{न}य\quad ताय$$

परन्तु $\int \text{ज्या य कोज्या}^{\text{न}}\text{य ताय}$

$$= -\frac{\text{कोज्या}^{\text{न}+१}\text{य}}{\text{न}+१} \quad \therefore \int_{0}^{\frac{\pi}{२}} \text{ज्याय कोज्या}^{\text{न}}\text{य ताय} = \frac{१}{\text{न}+१}$$

इस लिये

$$\int_{0}^{\frac{\pi}{२}} \text{ज्या}^{२\text{म}+१}\text{य कोज्या}^{\text{न}}\text{य ताय} = \frac{२.४.६....२\,\text{म}}{(\text{न}+१)(\text{न}+३)....(२\text{म}+\text{न}+१)} \quad \cdots\cdots (२)$$

इसी प्रकार न यदि विषम हो तो न के स्थान में २न + १ का उत्थापन देने से

$$\int_{0}^{\frac{\pi}{२}} \text{ज्या}^{\text{म}}\text{य कोज्या}^{२\text{न}+१}\text{य ताय} = \frac{२\text{न}}{\text{म}+२\text{न}+१}\int_{0}^{\frac{\pi}{२}} \text{ज्या}^{\text{म}}\text{य कोज्या}^{२\text{न}-१}\text{य ताय}$$

$$= \frac{२\text{न}(२\text{न}-२).....२}{(\text{म}+२\text{न}+१)(\text{म}+२\text{न}-१)..(\text{म}+३)}\int_{0}^{\frac{\pi}{२}} \text{ज्या}^{\text{म}}\text{य कोज्या य ताय}$$

$$= \frac{२.४.६\cdots२\,\text{न}}{(\text{म}+१)(\text{म}+३)....(\text{म}+२\text{न}+१)} \quad \cdots\cdots\cdots \quad (३)$$

इसी तरह

$$\int_{0}^{\frac{\pi}{२}} \text{ज्या}^{२\text{म}}\text{य कोज्या}^{२\text{न}}\text{य ताय} = \frac{२\text{न}-१}{२(\text{म}+\text{न})}\int_{0}^{\frac{\pi}{२}} \text{ज्या}^{२\text{म}}\text{य कोज्या}^{२\text{न}-२}\text{य ताय}$$

$$= \frac{१.३.५.\,.\,.\,.\,.\,.\,(२\text{न}-१)}{(२\text{म}+२)(२\text{म}+४)\,.\,.\,.\,(२\text{म}+२\text{न})}\int_{0}^{\frac{\pi}{२}} \text{ज्या}^{२\text{म}}\text{य ताय}$$

$$= \frac{१.३.५.\,.\,.\,.\,.\,.\,(२\text{न}-१)\,.\,१.३.५.\,.\,.\,.\,(२\text{म}-१)}{२.४.६\,.\,.\,.\,.\,.\,.\,.\,.\,.\,.\,.\,(२\text{म}-२\text{न})}\,.\,\frac{\pi}{२}\,.\,.\,.\,.\,. \quad (४)$$

वहुत सान्तचलों का रूप ऊपर के आकार में ला सकते हो।

जैसे यदि य = स्पप

$$\text{तो} \int_{0}^{\infty} \frac{\text{ताय}}{(१+\text{य}^{२})^{\text{न}}} = \int_{0}^{\frac{\pi}{२}} \text{कोज्या}^{२\text{न}-२}\text{प ताप} = \int_{0}^{\frac{\pi}{२}} \text{ज्या}^{२\text{न}-२}\text{प ताप}$$

(४१) प्रक्रम के (४) समीकरण से)

$$= \frac{१.३.५....(२\text{न}-३)}{२.४.६...(२\text{न}-२)}\,\frac{\pi}{२}$$ (१२ वें प्रक्रम के (१५) उदाहरण से)

इसी तरह य = अ ज्याप मानने से

$$\int_{0}^{\text{अ}} \text{य}^{\text{न}}(\text{अ}^{२}-\text{य}^{२})^{\frac{\text{म}}{२}}\,\text{ताय} = \text{अ}^{\text{न}+\text{म}+१}\int_{0}^{\frac{\pi}{२}} \text{ज्या}^{\text{न}}\text{प कोज्या}^{\text{म}+१}\text{प ताप}$$

और य = अ(१-कोज्याष) मानने से

$$\int_0^{अ}(२अय—य^2)^{\frac{म}{२}}\text{ ताय} = अ^{म+१}\int_0^{\frac{\pi}{२}}\text{ज्या}^{म+१}\text{ष ताष इत्यादि।}$$

१८९। $\int_{-\infty}^{\infty}\frac{फ(य)}{फा(य)}$ ताय इस का मान जानना है जहाँ जानते हैं कि फा(य) में जो सब से बड़ा य का मान २न हो तो (फ)य में य का सब से बड़ा घात न—२ के समान वा २न—२ से छोटा है और फा(य) = ० इस में य का मान कोई सम्भाव्य संख्या नहीं है। इसलिये यहाँ स्पष्ट हो जायगा कि य के सम्भाव्य मान में $\frac{फ(य)}{फा(य)}$ यह अनन्त के तुल्य नहीं होगा।

मान लो कि फा(य) = ० इस में एक जोड़ा असम्भाव्य मान $अ_1 + क_1\sqrt{—१}$, $अ_1—क_1\sqrt{—१}$ ये हैं और १७वें प्रक्रम से $\frac{फ(य)}{फा(य)}$ इस का रूप खण्डभिन्नों में ले आवें तो इन दोनों मानों के वश से एक खण्ड—

भिन्न = $\frac{आ_1 + का_1\sqrt{—१}}{य—अ_1 + क_1\sqrt{—१}}$, दूसरा = $\frac{आ_1—का_1\sqrt{—१}}{य—अ_1—क_1\sqrt{—१}}$ है

इस लिये दोनों का योग = $\frac{२आ_न\ (य—अ_1) + २का_1क_1}{(य—अ_1)^2 + क_1^2}$

इस प्रकार से दो दो खण्ड भिन्नों का योग करने से

$$\frac{फ(य)}{फा(य)} = \frac{२आ_1(य-अ_1) + २का_1क_1}{(य-अ_1)^2 + क_1^2} + \frac{२आ_2\ (य—अ_2) + २का_2क_2}{(य—अ_2)^2 + क_2^2}$$

$$+ \cdot\cdot + \frac{२आ_न\ (य—अ_न) + २का_नक_न}{(य—अ_न)^2 + क_न^2}\cdot\cdot\cdot\cdot\ (१)$$

( जहाँ और दो दो असम्भाव्य मानों के वश से $आ_2$, $अ_2$, इत्यादि सिद्ध हुए हैं )

(१) में समच्छेद करने से स्पष्ट है कि दहने पक्ष में $य^{२न-१}$ का गुणक $२(आ_1 + आ_2 + आ_3 + \cdots + आ_न)$ यह होगा परन्तु बायें पक्ष में अर्थात् फ(य) में $य^{२न-१}$ का गुणक ० है क्योंकि मान लिया है कि फ(य) में सब से बड़ा य का घात २न-२ के समान वा २न-२ से छोटा है इस लिये सरूप समीकरण की विधि से $आ_1 + आ_2 + आ_3 + \cdots + आ_न = ०$।

(१) में एक खण्ड का चल साधारण रीति से

$$\int \frac{२आ_१(य—अ_१)ताय}{(य—अ_१)^२ + क_१^२} + \int \frac{२का_१क_१ताय}{(य-अ_१)^२ + क_१^२} = आ_१ला\left\{(य-अ_१)^२ + क_१^२\right\}$$

$$+ २का_१स्प^{-१} \int \left(\frac{य—अ_१}{क_१}\right)$$

इस लिये $\int_{-\infty}^{\infty} \frac{२का_१क_१ताय}{(य-अ_१)^२ + क_१^२} = २का_१ग$

$\int_{-\infty}^{\infty} \frac{२आ_१(य—अ_१)ताय}{(य—अ_१)^२ + क_१^२}$ इस में मान लो कि $\infty = \frac{१}{इ_१ए}$, $-\infty = \frac{—१}{इ_२ए}$

जहाँ ए = ०, अब आ$_१$ला $\{(य—अ_१)^२ + क_१^२\}$ इस में य के स्थान में क्रम से $\frac{१}{इ_१ए}, — \frac{१}{इ_२ए}$ का उत्थापन दे कर अन्तर करने से

$$\int_{-\infty}^{\infty} \frac{२आ_१(य—अ_१)\ ताय}{(य—अ_१)^२क + ^२_१} = आ_१\Big[ला\left\{\left(\frac{१}{इ_१ए} -अ_१\right)^२ - क_१^२\right\}$$

$$—ला\left\{\left(— \frac{१}{इ_२ए} —अ_१\right)^२ + क_१^२\right\}\Big]$$

$$= आ_१\Big[ला\left\{\frac{(१-इ_१अ_१ए)^२ + इ_१^२क_१^२ए^२}{इ_१^२ए^२}\right\}$$

$$—ला\left\{\frac{(१ + इ_२अ_१ए)^२ + इ_२^२क_१^२ए^२}{इ_२^२ए^२}\right\}\Big]$$

$$= आ_१ला\left\{\frac{इ_२^२}{इ_१^२} \cdot \frac{(१-इ_१अ_१ए)^२ + इ_१^२क_१^२ए^२}{(१ + इ_२अ_१ए)^२ + इ_२^२क_१^२ए^२}\right\} = आ_१ला\left[\frac{इ_२^२}{इ_१^२}\right]$$

$= २आ_१ला \frac{इ_२}{इ_१}$, ए का मान शून्य मानने से।

इस प्रकार से (१) में एक खण्डभिन्न सम्बन्धि $\infty, —\infty$ सीमाओं के भीतर का मान $= २आ_१ला \frac{इ_२}{इ_१} + २का_१ग$ यह सिद्ध हुआ।

इसी तरह (१) के सब खण्डभिन्नों के $= \infty, —\infty$ सीमाओं के भीतर सान्त-चलों का मान ले आ कर योग कर देने से

$$\int_{-\infty}^{\infty} \frac{फ(य)}{फा(य)} ताय = २\ (आ_१ + आ_२ + \cdots + आ_न)\ ला\left[\frac{इ_२}{इ_१}\right]$$

$$+ २\pi( का_१ + का_२ + \cdots + का_न )$$
$$= २\pi( का_१ + का_२ + \cdots + का_न \cdot\cdot\cdot\cdot\cdot (२)$$

१९०। ऊपर के प्रक्रम संबंधि एक उदाहरण अत्यन्त चमत्कृत दिखाते हैं। मानो कि $\int_{-\infty}^{\infty} \frac{य^{२म} ताय}{१+य^{२न}}$ इस का मान जानना है जहाँ न और म धन अभिन्न संख्या है और $न > म$ यहाँ मानो कि $य^{२न}+१=०$ इस में एक मान $\acute{अ}$ है तो २५वें प्रक्रम से $आ_१ — का_१\sqrt{—१} = — \frac{\acute{अ}^{२म+१}}{२न}$ और चलनकलन के ३१७वें प्रक्रम से $\acute{अ}$, $कोज्या \frac{२क+१}{२न} \pi + \sqrt{—१}\ ज्या \frac{२क+१}{२न} \pi$ इस चाल का होगा जिस में क कोई धन संख्या न से छोटी है।

इस लिये $\acute{अ}^{२म+१} = (कोज्या \frac{२क+१}{२न} \pi + \sqrt{—१}\ ज्या \frac{२क+१}{२न} \pi)^{२म+१}$

$$= कोज्या \frac{२क+१}{२न} (२म+१)\pi + \sqrt{—१}\ ज्या \frac{२क+१}{२न} (२म+१)\pi$$

$$= कोज्या\ (२क+१)\ ष + \sqrt{—१}\ ज्या (२क+१) ष,\ यदि\ \frac{(२म+१)\pi}{२न} = ष$$

इस लिये असम्भाव्य और सम्भाव्य को समान करने से

$आ_१ — का_१\sqrt{-१} = — \frac{कोज्या(२क+१)ष}{२न} — \frac{\sqrt{—१} ज्या(२क+१)ष}{२न}$ इस में

$का_१ = \frac{ज्या(२क+१)ष}{२न}$, क के स्थान में ०, १, २, · · · · · · · · · न − १ का उत्थापन देकर योग करने से

$$का_१ + का_२ \cdot\cdot\cdot + का_न$$
$$= \frac{१}{२न} \{ ज्याष + ज्या३ष + ज्या५ष \cdot\cdot\cdot + ज्या(२न—१)ष \}$$

इस में यदि $स = ज्याष + ज्या\ ३ष + \cdot\cdot\cdot + ज्या\ (२न—१)ष$

तो $२\ स\ ज्याष = २ज्या^२ष + २ज्याषज्या३ष + \cdots + २ज्याषज्या\ (२न-१)ष$

$$= १—कोज्या२ष + कोज्या२ष—कोज्या४ष + \cdots$$
$$+ कोज्या\ (२न—२)\ ष—कोज्या२नष$$
$$= १—कोज्या२नष = २ज्या^२नष = २ज्या^२\ (२म+१)\ \frac{\pi}{२} = २$$

इस लिये $ष = \frac{१}{ज्याष} = \frac{१}{ज्या\ \frac{२ग+१}{२न\pi}}$।

इसका उत्थापन ऊपर के मान में देने से

$$\int_{-\infty}^{\infty} \frac{य^{२म} ताय}{१+य^{२न}} = \frac{१}{२न} \frac{२\ \pi}{ज्या\ \frac{२म+१}{२न}\pi} = \frac{\pi}{न\ ज्या\ \frac{२म+१}{२न}\pi}$$

$$= २\int_{०}^{\infty} \frac{य^{२म}}{१+य^{२न}} \text{ ताय}$$ (चतुर्थाध्यायके (१) अभ्यासार्थ प्रश्न से)

इस लिये $\int_{०}^{\infty} \frac{य^{२म}}{१+य^{२न}} \text{ ताय} = \frac{\pi}{२न} \cdot \frac{१}{ज्या \frac{२म+१}{२न}\pi}$

१९१। $\int_{०}^{\infty} \frac{य^{२म}}{१—य^{२न}}$ ताय इस का मान जानना है जहाँ न $>$ म और दोनों धनात्मक अभिन्न संख्या हैं।

इस के जानने के लिये पहले दिखलाते हैं कि

$$\int_{०}^{\infty} \frac{ताय}{१—य^{२}} = ०$$

क्योंकि $\int_{०}^{\infty} \frac{ताय}{१—य^{२}} = \int_{०}^{१} \frac{ताय}{१—य^{२}} + \int_{१}^{\infty} \frac{ताय}{१—य^{२}}$ (४१प्रक्रम के (१)समीकरण से)

परन्तु यदि य $= \frac{१}{र}$ तो $\int_{१}^{\infty} \frac{ताय}{१—य} = \int_{०}^{१} \frac{तार}{१—र^{२}} = -\int_{०}^{१} \frac{तार}{१—र^{२}} = -\int_{०}^{१} \frac{ताय}{१-य^{२}}$

(४१ प्रक्रम के (३) समीकरण की कल्पना से)

इसका उत्थापन देने से

$$\int_{०}^{\infty} \int \frac{ताय}{१—य^{२}} = \int_{०}^{१} \frac{ताय}{१-य^{२}} + \int_{१}^{\infty} \frac{ताय}{१—य^{२}} = \int_{०}^{१} \frac{ताय}{१-य^{२}} - \int_{०}^{१} \frac{ताय}{१-य^{२}} = ०$$

यह सिद्ध हुआ।

अव $\int_{०}^{\infty} \frac{य^{२म} \text{ ताय}}{१—य^{२न}}$ इस में स्पष्ट है कि $१—य^{२न} = ०$ इस में दो सम्भाव्य मान य के आवेंगे एक $+१$ दूसरा $—१$ इस लिये खण्डभिन्नों में $+१, —१$ इन दोनों मान के वश से जो दो भिन्न होंगे उन का योग $= \frac{१}{न(१-य^{२})}$ यह होगा। इस लिये ऊपर की युक्ति से

$\frac{१}{न}\int_{०}^{\infty} \frac{ताय}{१-य^{२}} = ०$। बाकी खण्डभिन्नों में न—१ जोड़े असम्भाव्य मान होंगे इस लिये

$$\int_{०}^{\infty} \frac{य^{२म}\text{ताय}}{१—य^{२न}} = २\,\pi\,(का_{१} + का_{२} + \cdots + का_{न+१})$$

यहाँ भी ऊपर ही की युक्ति से

$$\text{का}_1+\text{का}_2+\cdots+\text{का}_{\text{न}-1}=\frac{1}{2\text{न}}\{\text{ज्या}2\text{प}+\text{ज्या }4\text{प}+\cdots+\text{ज्या }2(\text{न}-1)\text{प}\}$$

जहाँ पहले के ऐसा $\text{प}=\frac{(2\text{म}+1)}{2\text{न}}\pi$

यहाँ पर भी सरलत्रिकोणमिति की युक्ति से सब जीवाओं के योग का मान $=\dfrac{\text{कोज्याप}-\text{कोज्या}(2\text{न}-1)\text{प}}{2\text{ज्याप}}=\text{कोस्प}\;\frac{(2\text{म}+1)\pi}{2\text{न}}$

इस लिये $\displaystyle\int_0^\infty\frac{\text{य}^{2\text{म}}\text{ताय}}{1-\text{य}^{2\text{न}}}=\frac{\pi}{2\text{न}}\text{कोस्प}\frac{2\text{म}+1}{2\text{न}}\pi$।

इस में और ऊपर के प्रक्रम में यदि $\text{य}^{2\text{न}}=\text{ल}$ और $\text{अ}=\frac{2\text{म}+1}{2\text{न}}$ तो

$$\left.\begin{aligned}&\int_0^\infty\frac{\text{य}^{2\text{म}}\text{ताय}}{1+\text{य}^{2\text{न}}}=\int_0^\infty\frac{\text{ल}^{\text{अ}-1}\text{ताल}}{1+\text{ल}}=\frac{\pi}{\text{ज्याअ}\pi}\text{।}\\ \text{और }&\int_0^\infty\frac{\text{य}^{2\text{म}}\text{ताय}}{1-\text{य}^{2\text{न}}}=\int_0^\infty\frac{\text{ल}^{\text{अ}-1}\text{ ताल}}{1-\text{ल}}=\pi\text{कोस्प अ}\pi\end{aligned}\right\}\cdots\quad(1)$$

यहाँ म, और न के वश से सिद्ध कर सकते हो कि अ सर्वदा धनात्मक और १ से अल्प है।

१९२। ऊपर के दो प्रक्रमों में जो दो सान्तचल आये हैं उनके बल से अनेक रूपान्तर बना सकते हो। जैसे ऊपर के प्रक्रम के (१) समीकरण में यदि $\text{ह}=\text{ल}^{\text{अ}}$ तो

$$\int_0^\infty\frac{\text{ताह}}{1+\text{ह}^{\frac{1}{\text{अ}}}}=\frac{\text{अ}\pi}{\text{ज्याअ}\pi},\quad\int_0^\infty\frac{\text{ताह}}{1-\text{ह}^{\frac{1}{\text{अ}}}}=\text{अ}\pi\text{कोस्प अ}\pi$$

इन में $\text{त}=\frac{1}{\text{अ}}$ मानने से

$$\int_0^\infty\frac{\text{ताह}}{1+\text{ह}^{\text{त}}}=\frac{\pi}{\text{तज्या}\frac{\pi}{\text{त}}},\int_0^\infty\frac{\text{ताह}}{1-\text{ह}^{\text{त}}}=\frac{\pi}{\text{त}}\text{कोस्प}\frac{\pi}{\text{त}}\cdots(1)$$

जहाँ त धन और १ से अधिक है।

$$\text{और}\int_0^\infty\frac{\text{य}^{\text{न}}\text{ताय}}{1+\text{य}^2}=\int_0^1\frac{\text{य}^{\text{न}}\text{ ताय}}{1+\text{य}^2}+\int_1^\infty\frac{\text{य}^{\text{न}}\text{ताय}}{1+\text{य}^2}$$

$$\text{परन्तु यदि }\text{य}=\frac{1}{\text{ल}}\text{ तो}\int_1^\infty\frac{\text{य}^{\text{न}}\text{ताय}}{1+\text{य}^2}=\int_1^0-\frac{\text{ल}^{-\text{न}}\text{ताल}}{1+\text{ल}^2}=\int_0^1\frac{\text{य}^{-\text{न}}\text{ताय}}{1+\text{य}^2}$$

$$\therefore \int_{0}^{\infty} \frac{य^{न} ताय}{१ + य^{२}} = \int_{0}^{१} \frac{य^{न} + य^{-न}}{१ + य^{२}} ताय । \cdots\cdots \quad (२)$$

और १९० प्रक्रम के सान्तचल में यदि न = १, और २ म = न ∠ १ मान लें तो $\int_{0}^{\infty} \frac{य^{न} ताय}{१ + य^{२}} = \frac{\pi}{२ \text{ को ज्या } \frac{न\pi}{२}} \cdots\cdots\cdots \quad (३)$

(३) से (२) का मान

$$= \frac{\pi}{२ \text{ कोज्या} \frac{न\pi}{२}} = \int_{0}^{१} \frac{य^{न} + य^{-न}}{१ + य^{२}} ताय = \int_{0}^{१} \frac{य^{न} + य^{-न}}{य + य^{-१}} \cdot \frac{ताय}{य} \cdots (४)$$

इसी तरह

$$\frac{\pi}{२} स्प \frac{न\pi}{१} = \int_{0}^{\infty} \frac{य^{न} ताय}{१ — य^{२}} = \int_{0}^{१} \frac{य^{न} — य^{-न}}{य — य^{-१}} \cdot \frac{ताय}{य} \cdots (५)$$

सर्वत्र समझो कि न ∠ १ है

(४) और (५)वें में यदि $य = इ^{-\pi ल}$ और $अ = न\pi$ तो

$$\int_{0}^{\infty} \frac{इ^{अल} + इ^{-अल}}{इ^{\pi ल} + इ^{-\pi ल}} ताल = \frac{छे\frac{अ}{२}}{२} । \int_{0}^{\infty} \frac{इ^{अल} - इ^{-अल}}{इ^{\pi ल} - इ^{-\pi ल}} ताल = \frac{स्प \frac{अ}{२}}{२}, \cdots (६)$$

इस तरह से सैकड़ों रूपान्तर कर सकते हो।

१९३। इस सान्तचलानयन की विधि से फल में चाहे जिस वर्ण को स्वतन्त्र मान उसके वश से चाहे जौन सा तात्कालिक सम्बन्ध जान सकते हैं।

जैसे $\int_{अ}^{क} फ(य) ताय$ इस का तात्कालिक सम्बन्ध क को स्वतन्त्र मान उस के वश से निकालना है जहाँ यह जानते हैं कि फ(य) में क नहीं है और क और अ यहाँ यदि $\int फ(य) ताय = फा(य) + स्थि,$

तो $\int_{अ}^{क} फ(य) ताय = फा(क) — फा(अ)$ दोनों परस्पर स्वतन्त्र हैं।

इस लिये $\frac{तास}{ताक} = \frac{ता}{ताक} \{ फा(क - फा अ) \} = \frac{ताफा(क)}{ता क} = फ(क)$ यह बड़े लाघव से सिद्ध हो जाता है इसके लिये यूरप के लोगों की कल्पना जो टाड् हण्टर इत्यादिकों ने लिखी है सो दिखाते हैं।

कल्पना करो कि $स = \int_{अ}^{क} फ़(य)ताय$

और १ जब बदल के क + △क हुआ तब स का मान स + △स हुआ ।

इस लिये $स + △स = \int_{अ}^{क+△क} फ(य)\, ताय$

इस लिये $△स = \int^{क+△क} फ(य)ताय - \int_{अ}^{क} फ(य)\, ताय$

$= \int_{अ}^{क+△क}$ फ(य)ताय (४१) प्रक्रम के (१) (समीकरण से)

परन्तु ४०वें प्रक्रम से

$\int_{क}^{क+△क} फ(य)ताय = △क\, फ(क + प△क)$

जहां प कोई १ से अल्प भिन्नाङ्क है ।

इस तरह से $\frac{△स}{△क} = फ(क + प△क)$, △ क का, मान शून्य मानने से

$$\left.\begin{aligned} \frac{तास}{ताक} &= फ(क) \\ \text{और}\quad \frac{ता^{न}स}{ताक^{न}} &= फ^{(न-१)}(क) \end{aligned}\right\} \cdots\cdots\cdots (१)$$

इसी तरह अ को स्वतन्त्र मानने से यदि फ (य) में अ न हो और अ,क परस्पर स्वतन्त्र हों तो $\frac{तास}{ताअ} = -फ(अ)$

और $\frac{ता^{न}स}{ताअ^{न}} = -फ^{(न-१)}(अ)$ ………………………… (२)

१९४ । $स = \int_{अ}^{क} फ\,(य,ग)ताय$ यहां पर ग को स्वतन्त्र मानने से $\frac{तास}{ताग}$ का मान जानना है जहां अ और क दोनों ग की अपेक्षा स्वतन्त्र है ।

यहां $स = \int_{अ}^{क} फ(य,ग)\, ताय$

इस लिये $स + △स = \int_{अ}^{क} फ(य,\, ग + △ग)\, ताय$

और $△स = \int_{अ}^{क} फ(य,ग + △ग)\, ताय - \int_{अ}^{क} फ(य,\, ग)ताय$

$$= \int_{अ}^{क} \{ फ(य,ग + \triangle ग) — फ(य,ग) \} ताय$$

इस लिये $$\frac{\triangle स}{\triangle ग} = \int_{अ}^{क} \left\{ \frac{फ(य,ग + \triangle ग) - फ(य,ग)}{\triangle ग} \right\} ताय$$

$\triangle ग$ को शून्य मानने से तात्कालिक सम्बन्ध के धर्म से

$$\frac{तास}{ताग} \int_{अ}^{क} \frac{ताफ(य, ग)}{ताग} ताय$$

इसमें इतना समझ लो कि अ, वा क दोनों में से कोई अनन्त के तुल्य नहीं हैं। क्योंकि चलनकलन की युक्ति से

$\frac{फ(य,ग + \triangle ग) — फ(य,ग)}{\triangle ग} = \frac{ताफ(य,ग)}{ताग} + इ_1$ ऐसा होगा।

जहां $\triangle ग$ को शून्य मानने से $इ_1$ भी शून्य हो जायगा।

इस लिये $$\frac{\triangle स}{\triangle ग} = \int_{अ}^{क} \frac{ताफ(य, ग)}{ताग} ताय + \int_{अ}^{क} इ_1 \; ताय$$

अब यहां प्रत्यक्ष देख पड़ता है कि ग को शून्य मानने से यदि क, और अ अनन्त न हों तो $\int_{अ}^{क} इ_1$ ताय यह शून्य के तुल्य हो जायगा।

$$\left.\begin{aligned} &अब जब \; \frac{तास}{ताग} = \int_{अ}^{क} \frac{ताफ (य, ग)}{ताग} ताय \\ &इसलिये \; \frac{ता^{न} स}{ताग^{न}} = \int_{अ}^{क} \frac{ता^{न} फ (य, ग)}{ताग^{न}} ताय \end{aligned}\right\} \ldots\ldots\ldots (१)$$

कल्पना करो कि (१) में $\int फ ( य, ग ) ताय = फा ( य, ग )$

और $$\int \frac{ताफा (य, ग)}{ताग} ताय = फि ( य, ग )$$

तो $$\frac{तास}{ताग} = \frac{ताफा (क, ग)}{ताग} — \frac{ताफा (अ, ग)}{ताग} = फि (क, ग) — फि(अ,ग) \; (२)$$

इसमें मानो कि फ (य, ग) में क नहीं है और अ, क से स्वतन्त्र है तो

(२) से $$\frac{ता फा (क, ग)}{ताग} + फि (अ,ग) — \frac{ता फा (अ, ग)}{ताग} = \frac{ता फा(क, ग)}{ताग} + स्थि$$

$$= फि (क, ग) \ldots\ldots (३)$$

जहां फि (अ, ग)— $\frac{\text{ता फा (अ, ग)}}{\text{ताग}}$ = स्थि = क में स्वतन्त्र स्थिराङ्क।

अब (३) में चाहे क के स्थान में जो उत्थापन दो समीकरण ठीक ही रहेगा मान लो कि क के स्थान में य को रख दिया तो

$$\frac{\text{ता फा (य, ग)}}{\text{ताग}} + \text{स्थि} = \text{फि (य, ग)} \ldots\ldots\ldots\ldots (४)$$

(४) में यदि स्थिराङ्क को छोड़ दें और फा (य, ग) और फि (य,ग) के स्थान में इनका पहला मान रख दें तो

$$\frac{\text{ता}}{\text{ताग}}\int \text{फ (य, ग) ताय} = \int \frac{\text{ता फ (य, ग)}}{\text{ताग}}\text{ताय} \ldots\ldots\ldots\ldots (५)$$

(५) वें से एक के चलज्ञान से दूसरे का चलज्ञान सहज में हो सकता है जैसे

यदि $\text{फ (य, ग)} = \frac{१}{१ + \text{ग}^२\text{य}^२}$ तो $\text{फ (य, ग)ताय} = \int \frac{\text{ताय}}{१ + \text{ग}^२\text{य}^२} = \frac{१}{\text{ग}}\text{स्प}^{-१}\text{गय}$

और $\frac{\text{ताफा (य,ग)}}{\text{ताग}} = -\frac{२\ \text{गय}^२}{(१ + \text{ग}^२\text{य}^२)^२}$, $\frac{\text{ता}}{\text{ताग}}\int \text{फ (य, ग)ताय} = \frac{\text{ता}}{\text{ताग}}\left(\frac{१}{\text{ग}}\ \text{स्प}^{-१}\text{गय}\right)$

$= \frac{१}{\text{ग}}\ \frac{\text{ता}}{\text{ताग}}(\text{स्प}^{-१}\text{गय}) = \frac{१}{\text{ग}} \cdot \frac{\text{य}}{१ + \text{ग}^२\text{य}^२}$

इस लिये (५)वें से

$$\frac{\text{ता}}{\text{ताग}}\int \text{फ (य, ग) ताय} = \frac{१}{\text{ग}}\ \frac{\text{य}}{१ + \text{ग}^२\text{य}^२} = \int \frac{\text{ताफ (य, ग)}}{\text{ताग}}\text{ताय} = -\int \frac{२\text{गय}^२\text{ताय}}{(१ + \text{ग}^२\text{य}^२)^२}$$

देखो यहां $\int \text{फ (य, ग) ताय} = \int \frac{\text{ताय}}{१ + \text{ग}^२\text{य}^२}$ इसके ज्ञान से तात्कालिक सम्बन्ध पर से इससे अधिक कठिन का— $\int \frac{२\text{गय}^२\text{ताय}}{(१ + \text{ग}^२\text{य}^२)^२}$ इसका ज्ञान सहज में हो गया।

१९५। यदि $\text{स} = \int_{\text{अ}}^{\text{क}} \text{फ (य, ग) ताय}$ इसमें यदि क, और अ दोनों ग के फल हों तो $\frac{\text{तास}}{\text{ताग}}$ का मान जानना।

यहां स्पष्ट है कि तीन चलराशि के वश से अर्थात् अ, क, ग के वश से तात्कालिक सम्बन्ध निकलेगा। इस लिये चलनकलन के प्रक्रम से और ऊपर के प्रक्रमों से $\frac{\text{तास}}{\text{ताग}} = \int_{\text{ग}}^{\text{क}} \frac{\text{ताफ (य, ग)}}{\text{ताग}}\text{ताय} + \frac{\text{तास}}{\text{ताक}} \cdot \frac{\text{ताक}}{\text{ताग}} + \frac{\text{तास}}{\text{ताअ}} \cdot \frac{\text{ताअ}}{\text{ताग}}$

$$= \int_{\text{ग}}^{\text{क}} \frac{\text{ताफ}(\text{य}, \text{ग})}{\text{ताग}} \text{ताय} + \text{फ}(\text{क}, \text{ग}) \frac{\text{ताक}}{\text{ताग}} - \text{फ}(\text{अ}, \text{ग}) \frac{\text{ताअ}}{\text{ताग}}$$

इसी तरह से

$$\frac{\text{ता}^{२}\text{स}}{\text{ताग}^{२}} = \int_{\text{ग}}^{\text{क}} \frac{\text{ता}^{२}\text{फ}(\text{य}, \text{ग})}{\text{ताग}^{२}} \text{ताय}$$

$$+ \text{फ}(\text{क}, \text{ग}) \frac{\text{ता}^{२}\text{क}}{\text{ताग}^{२}} + \frac{\text{ताफ}(\text{क}, \text{ग})}{\text{ताक}} \left\{\frac{\text{ताक}}{\text{ताग}}\right\}^{२} + २ \frac{\text{ताफ}(\text{क}, \text{ग})}{\text{ताग}} \cdot \frac{\text{ताक}}{\text{ताग}}$$

$$- \text{फ}(\text{अ}, \text{ग}) \frac{\text{ता}^{२}\text{अ}}{\text{ताग}^{२}} - \frac{\text{ताफ}(\text{अ}, \text{ग})}{\text{ताअ}} \left\{\frac{\text{ताअ}}{\text{ताग}}\right\}^{२} - २ \frac{\text{ताफ}(\text{अ}, \text{ग})}{\text{ताग}} \cdot \frac{\text{ताअ}}{\text{ताग}}$$

इसी तरह $\frac{\text{ता}^{३}\text{स}}{\text{ताग}^{३}}$ इसका और इससे अधिक का भी मान जान सकते हो।

१९६। १९५ प्रक्रम में जो $\frac{\text{तास}}{\text{ताग}}$ इसका मान दिखलाया है उसे क्षेत्र की रीति से भी दिखा सकते हो।




मान लो कि आपव वक्र का समीकरण र = फ(य,ग) और आंपंवं का समीकरण र = फ(य,ग + △ग) यह है और मानो कि

अम = अ, अ न = क, म मं = △ अ, न नं = △क तो स, पमनव का और स + △स पमंनंवं का क्षेत्रफल होगा। इसलिये

$$\triangle\text{स} = \text{पंप}_{१}\text{व}_{१}\text{वं} + \text{वननंव}_{१} - \text{पममंप}_{१}$$

$$\text{और } \frac{\triangle\text{स}}{\triangle\text{ग}} = \frac{\text{पंप}_{१}\text{व}_{१}\text{वं}}{\triangle\text{ग}} + \frac{\text{वननंव}_{१}}{\triangle\text{ग}} - \frac{\text{पममंप}_{१}}{\triangle\text{ग}}।$$

इस में मनं का मान यदि परमाल्प अर्थात् ताय के तुल्य हो तो

$$\frac{\text{पंप}_{१}\text{व}_{१}\text{वं}}{\text{ग}} = \frac{\text{फ}(\text{य}, \text{ग} + \triangle) - \text{फय}, \text{ग})}{\text{ग}\triangle} \text{ताय}, \quad \frac{\text{वननंव}_{१}}{\triangle\text{ग}} = \text{फ}(\text{क}, \text{ग}) \frac{\triangle\text{क},}{\triangle\text{ग},}$$

और $\frac{\text{प म म}' \text{प}_1}{\triangle \text{ग}} = \text{फ}(\text{अ, ग}) \frac{\triangle \text{अ}}{\triangle \text{ग,}}$। इस पर से $\triangle$ग के स्थान में ताग मानने से

$$\frac{\text{तास}}{\text{ताग}} = \frac{\text{ताफ(य,ग)}}{\text{ताग}} \text{ताय} + \text{फ(क,ग)}\frac{\text{ताक}}{\text{ताग}} - \text{फ(अ, ग)}\frac{\text{ताअ}}{\text{ताग}}$$

यही १९५ प्रक्रम में भी उत्पन्न हुआ था।

१९७। ऊपर के प्रक्रमों में जो सिद्धान्त दिखलाये हैं उनकी व्याप्ति के लिये कुछ उदाहरण दिखलाते हैं।

(१) उस वक्र को जानना है जिस में चाप, य अक्ष, और कोटि से बने क्षेत्र का फल भुजकोटि के घात से न गुणित हो। जहाँ न कोई स्थिराङ्क है। मानो कि वक्र का समीकरण र = फ(य) है तो फलानयन की विधि से

$\int_0^{\text{ग}} \text{फ(य) ताय}$ यह उस खण्ड का फल होगा जो वक्रचाप, य अक्ष, और उस कोटि से जिस में भु = ग, है बना है इस लिये प्रश्न के आलाप से

$\text{स} = \int_0^{\text{ग}} \text{फ(य) ताय} = \frac{\text{गफ(ग)}}{\text{न}}$ यह स्थिति चाहे ग का मान जो हो सर्वत्र रहेगी इस लिये ग के वश तात्कालिक सम्बन्ध निकालने से १९३ प्रक्रम के (१) समीकरण से $\frac{\text{तास}}{\text{ताग}} = \text{फ(ग)} = \frac{\text{फ(ग)} + \text{गफ}'\text{(ग)}}{\text{न}}$

इस लिये $(\text{न} - १)\ \text{फ(ग)} = \text{गफ}'\text{(ग)}$

और $\quad \frac{\text{फ}'\text{(ग)}}{\text{फ(ग)}} = \frac{\text{न} - १}{\text{ग}}$

चलानयन से $\text{ला फ(ग)} = (\text{न} - १)\ \text{लाग} + \text{स्थि}$

अर्थात् $\text{फ(ग)} = \text{आग}^{\text{न}-१}$ जहां आ कोई स्थिराङ्क है।

ग के स्थान में य को रख देने से अभीष्ट वक्र का समीकरण

$\text{फ(य)} = \text{आय}^{\text{न}-१}$ यह हुआ।

(२) जिस वक्र का र = फ(य) यह समीकरण है उसमें यह जानते हैं कि ग के सब मान में

$\frac{\int_0^{\text{ग}} \text{य} \{\text{फ(य)}\}^२ \text{ताय}}{\int_0^{\text{ग}} \{\text{फ(य)}\}^२ \text{ताय}} = \frac{\text{ग}}{\text{न}}$ यह स्थिति है तो फ( य ) का स्वरूप कैसा होगा।

यहां प्रश्न के अनुसार छेदगम कर देने से

$$\int_0^{ग} य \{ फ(य) \}^२ ताय = \frac{ग}{न} \int_0^{ग} \{ फ(य) \}^२ ताय$$ ऐसा होगा ।

ग के वश से तात्कालिक सम्बन्ध निकालने से

$$ग \{ फ(य) \}^२ = \frac{१}{न} \int_0^{ग} \{ फ(य) \}^२ ताय + \frac{ग}{न} \{ फ(ग) \}^२$$

समशोधन से $ग(१ - \frac{१}{न}) \{ फ(ग) \}^२ = \frac{१}{न} \int_0^{ग} \{ फ(य) \}^२ ताय$

इस का ग के वश से फिर तात्कालिक सम्बन्ध निकालने से

$$(१ - \frac{१}{न} \{ फ(ग) \}^२ + २ ग(१ - \frac{१}{न}) फ(ग) फ'(ग) = \frac{\{ फ(ग) \}^२}{न},$$ फ(ग)

का भाग दे कर समशोधन से $(१ - \frac{१}{न}) फ(ग) + २ग(१ - \frac{१}{न}) फ'(ग) = ०$

इस लिये $\frac{फ'(ग)}{फ(ग)} = \frac{२ - न}{२(न-१)} \frac{१}{ग}$, चलानयन करने से

$$लाफ(ग) = \frac{२ - न}{२(न-१)} लाग + स्थि ।$$

इस लिये $फ(ग) = आ ग^{\frac{२-न}{२(न-१)}}$ जहां आ कोई स्थिराङ्क है ।

इस तरह से $फ(य) = आ य^{\frac{२-न}{२(न-१)}}$ यह सिद्ध हुआ ।

यह उदाहरण स्थिति विद्या में एक चमत्कार कारक है ।

( ३ ) फ(य) का ऐसा स्वरूप जानना है जिसमें $\int_0^{म} \frac{फ(य)ताय}{\sqrt{(ग-य)}}$ यह ग से स्वतन्त्र हो जहां जानते हैं कि ग से फ(य) स्वतन्त्र है ।

यहां मानलो कि य = गल तो

$$स = \int_0^{ग} \frac{फ(य)ताय}{\sqrt{(ग-य)}} = \int_0^{१} \frac{\sqrt{ग}\, फ(गल)\, ताल}{\sqrt{(१-ल)}}$$ अब प्रश्नानुसार स, ग से स्वतन्त्र है इस लिये

$$० = \frac{तास}{ताग} = \int_0^{१} \frac{\frac{फ(गल)}{२\sqrt{ग}} + ल\sqrt{ग}\, फ'(गल)}{\sqrt{(१-ल)}} = \int_0^{ग} \frac{फ(य) + २यफ'(य)}{२ग\sqrt{(ग-य)}} ताय$$

यह सब ग के मान में जब $\frac{तास}{ताग} = ०$ है इस लिये अवश्य ४० प्रक्रम के श्रेढी द्वारा सिद्ध कर सकते हो कि

$$फ(य) + २य\, फ'(य) = ० \therefore \frac{फ'(य)}{फ(य)} = -\frac{१}{२य}$$

इस लिये $ला\, फ(य) = -\frac{१}{२} ला(य) + स्थि$।

इस लिये $फ(य) = \frac{आ}{\sqrt{य}}$ जहां आ कोई स्थिराङ्क है।

इस वक्र में नीच स्थान से यदि उस विन्दु तक जिसका भु = य है चाप चा हो तो गति विद्या से

$$\frac{ताचा}{ताय} = फ(य) = \frac{आ}{\sqrt{य}} \therefore चा = २आ\sqrt{य}$$

( ७१ वां प्रक्रम देखो ) इस पर से कह सकते हो कि ऊपर का वक्र चक्रादल होगा।

(४) $\int_{०}^{\infty} इ^{-अय} ताय = \frac{१}{अ}$ तो यहां न वार अ के वश से तात्कालिक सम्बन्ध निकालने से $\int_{०}^{\infty} य^{न} इ^{-अय} ताय = \frac{\lfloor न}{अ^{न-१}}$ यह सिद्ध हुआ।

क्योंकि $\int इ^{-अय} ताय = \frac{इ^{-अय}}{अ} = -\frac{१}{अइ^{अय}}$

इस लिये $\int_{०}^{\infty} इ^{-अय} ताय = -\frac{१}{अइ^{\infty}} + \frac{१}{अइ^{०}} = ० + \frac{१}{अ} = \frac{१}{अ}$

इस तरह से सैकड़ों प्रश्नोत्तर निकाल सकते हो।

१९८। फ्रुलानी का सिद्धान्त ( Theorem of Frullani )

इसे सिद्ध करना है कि $\int_{०}^{\infty} \frac{फ(अय) - फ(कय)}{य} ताय = फ(०) \times ला\left(\frac{क}{अ}\right)$

कल्पना करो कि स = $\int_{०}^{च} \frac{फ(ल) - फ(०)}{ल} ताल$ इस में ल = अय तो

$$स = \int_{0}^{\frac{च}{अ}} \frac{फ(अय) - फ(०)}{य} ताय \ldots\ldots (१)$$

इस में यदि अ के स्थान में क को रख दें तो

$$स = \int_{0}^{\frac{च}{क}} \frac{फ(कय) - फ(०)}{य} ताय \cdots\cdots (२)$$

(१) और (२) के अन्तर पर से

$$\int_{0}^{\frac{च}{अ}} \frac{फ(अय)ताय}{य} - \int_{0}^{\frac{च}{क}} \frac{फ(कय)ताय}{य} = फ(०)ला \int_{\frac{च}{क}}^{\frac{च}{अ}} \frac{ताय}{य}$$

$$= \int_{0}^{\frac{च}{अ}} \frac{फ(अय) - फ(कय)}{य} ताय - \int_{\frac{च}{अ}}^{\frac{च}{क}} \frac{फ(कय)ताय}{य} = फ(०)ला \left(\frac{अ}{क}\right) \cdots\cdots (३)$$

यहां यदि च $= \infty$ तो यदि $\int_{\frac{च}{अ}}^{\frac{च}{क}} \frac{फ(कय)ताय}{य} = ०$

तो $\int_{0}^{\infty} \frac{फ(अय) - फ(कय)}{य} ताय = फ(०) \times ला\left(\frac{क}{अ}\right)$

जैसे यदि फ (य) = कोज्याय तो

यहां $\int_{\frac{च}{अ}}^{\frac{च}{क}} \frac{कोज्याकय}{य} ताय = ०$ यदि च $= \infty$

क्योंकि $\int य^{-१} कोज्याकयताय = \frac{य^{-१} ज्याकय}{क} + \frac{१}{क} \int य^{-२} ज्याकयताय$

(खण्डचलानयन से)

इस लिये य का अनन्त मान मानने से कोज्याकय, और ज्याकय तो सर्वदा १ से कम रहेंगे परन्तु भाजक $\infty$ के तुल्य होगा।)

इस लिये $\int_{0}^{\infty} \frac{फ(अय) - फ(कय)}{य} ताय = \int_{0}^{\infty} \frac{कोज्याअय - कोज्याकय}{य} ताय$

$$= फ(०) ला\left(\frac{क}{अ}\right) = कोज्या(०) \times ला\left(\frac{क}{अ}\right) = ला\left(\frac{क}{अ}\right)$$

जहाँ कहीं फ (०) = ० तहाँ फ्रुलानी (Frullani) के सिद्धान्त से ठीक मान न आवेगा जैसे $\int_0^\infty \frac{\text{स्प}^{-1}\text{अय} - \text{स्प}^{-1}\text{कय}}{\text{य}}$ ताय यहाँ फ(०) = ० इस लिये

(३) समीकरण से

$$\int_0^\infty \frac{\text{स्प}^{-1}\text{अय} - \text{स्प}^{-1}\text{कय}}{\text{य}}\text{ताय} = \int_{\frac{\text{च}}{\text{अ}}}^{\frac{\text{च}}{\text{क}}} \frac{\text{स्प}^{-1}\text{कय}}{\text{य}}\text{ताय, जहाँ च} = \infty$$

दहने पक्ष में स्पष्ट है कि $\frac{\text{च}}{\text{अ}}, \frac{\text{च}}{\text{क}}$ भीतर सब अनन्त मान में

$\text{स्प}^{-1}\text{कय} = \text{स्प}^{-1}(\infty) = \frac{\pi}{2}$ इस लिये

$$\int_{\frac{\text{च}}{\text{अ}}}^{\frac{\text{च}}{\text{क}}} \frac{\text{स्प}^{-1}\text{कयताय}}{\text{य}} = \frac{\pi}{2}\int_{\frac{\text{च}}{\text{अ}}}^{\frac{\text{च}}{\text{क}}} \frac{\text{ताय}}{\text{य}} = \frac{\pi}{2}\,\text{ला}\left(\frac{\text{अ}}{\text{क}}\right)$$

इस लिये $\int_0^\infty \frac{\text{स्प}^{-1}\text{अय} - \text{स्प}^{-1}\text{कय}}{\text{य}}\text{ताय} = \frac{\pi}{2}\,\text{ला}\left(\frac{\text{अ}}{\text{क}}\right)$

१९९। यूलर के चल (Eulerian Integrals)

$\int_0^1 \text{य}^{\text{द}-1}(1-\text{य})^{\text{म}-1}$ ताय इस सान्तचल को यूलर का पहला चल कहते हैं।

और इसे हम बी (द,म) इस संकेत से प्रकाश करते हैं। यूरप के लोग ग्रीक वर्णमाला का दूसरा अक्षर बीटा (B) को लेकर इस को बीटा फल (Beta function) कहते हैं। हमने अपने देश के अनुसार इस का नाम बीजफल रखा है।

$\int_0^\infty \text{इ}^{-\text{य}}\text{य}^{\text{न}-1}$ ताय इस को यूलर का दूसरा चल कहते हैं और इसे हम गा(न) इस संकेत से प्रकाश करते हैं। यूरप के लोग ग्रीक वर्णमाला का तीसरा अक्षर गामा (G) को लेकर इसे गामा फल (Gmma function) कहते हैं हमने इसका नाम गाढ़फल रखा है।

इन दोनों को यूलर ने निकाला है इसी लिये आदर के लिये उसके नाम सहित इन्हें बोलते हैं।

यूलर का जन्म सन् १७०७ ई० में हुआ था और ७६ वर्ष की अवस्था में इसकी मृत्यु हुई थी बीच में यह अंधा भी हो गया था और घर में आग लग जाने से वहुत से इसके प्रकार भस्म भी हो गये तथापि वहुत से इस के ग्रन्थ अद्यावधि यूरप में प्रसिद्ध हैं जिनका वर्णन मैं इस चलराशिकलन में व्यर्थ समझता हूँ इस लिये अपने कृत्य के ऊपर लौट कर कुछ इन दोनों चलों के सिद्धान्तों को दिखलाता हूँ। नीचे सर्वत्र द, म और न को धन समझो।

२००। ४१ वें प्रक्रम के (४) समीकरण से

$$\int_0^{१} य^{द-१}(१-य)^{म-१} ताय = \int_0^{१} य^{म-१}(१-य)^{द-१}$$

इस लिये बी (द,म) = बी (म,द)

अर्थात् द,म का परस्पर परिवर्त्तन कर देने से मान में कुछ भी अन्तर नहीं होता।

यदि बी (द,म) में $य = \frac{र}{१+र}$ तो

$$\int_0^{१} य^{द-१}(१-य)^{म-१} ताय = बी\ (द,म) = \int_0^{\infty} \frac{र^{द-१} तार}{(१+र)^{द+म}}$$

उसी में यदि $य = \frac{१}{१+र}$ तो

$$\int_0^{१} य^{द-१}(१-य)^{म-१} ताय = बी\ (द,म) = \int_0^{\infty} \frac{र^{म-१} तार}{(१+र)^{द+म}}\ ।$$

२०१। यूलर के दूसरे चल में यदि $इ^{-य} = र$ अर्थात् $य = ला\frac{१}{र}$

तो $\int_0^{\infty} इ^{-य} य^{न-१} ताय = गा(न) = \int_0^{१} \left(ला\frac{१}{र}\right)^{न-१} तार$ यह एक गा(न) का रूपान्तर है।

खण्ड चलानयन से

$$\int इ^{-य} य^{न} ताय = -इ^{-य} य^{न} + न\int इ^{-य} य^{न-१} ताय$$

और $इ^{-य} य^{न}$ शून्य के तुल्य होता है यदि य = ०, य = ∞ हो ( चलनकलन का ३६ वाँ प्रक्रम देखो )

इस लिये $\int_0^{\infty} इ^{-य} य^{न} ताय = न\int_0^{\infty} इ^{-य} य^{न-१} ताय$

अर्थात् $\text{गा}(\text{न}+१)=\text{नगा}(\text{न})$ . . . . . . . (१)

और $\int_{0}^{\infty} \text{इ}^{-\text{य}} \text{ताय} = १$ ( १९७ प्रक्रम के (४) उदाहरण से जहाँ अ = १ )

इस लिये $\text{गा}(१)=१,$ . . . . . . . (२)

यदि न अभिन्न हो तो (१) और (२) से

$$\text{गा}(\text{न}+१) = \lfloor\text{न}$$

परन्तु यदि न भिन्न और १ से अधिक हो तो यदि गा(म) इसका मान ( जहाँ म < १ ) ज्ञात हो तो (१) समीकरण से बार बार क्रिया करने से गा(न) का मान भी आ जायगा।

२०२। यदि जय = ल तो

$$\int_{0}^{\infty} \text{इ}^{-\text{जय}} \text{य}^{\text{न}-१} \text{ताय} = \frac{१}{\text{ज}^{\text{न}}} \int_{0}^{\infty} \text{इ}^{-\text{ल}} \text{ल}^{\text{न}-१} \text{ताल} = \frac{\text{गा}(\text{न})}{\text{ज}^{\text{न}}}।$$

२०३। $\int_{0}^{\infty}\int_{0}^{\infty} \text{य}^{\text{द}+\text{म}-१} \text{र}^{\text{म}-१} \text{इ}^{-(१+\text{र})\text{य}}$ ताय तार इस का द्विगुण चलानयन से मान ले आवें तो २०२ प्रक्रम से

$$\text{गा}(\text{द}+\text{म})\int_{0}^{\infty} \frac{\text{र}^{\text{म}-१}\text{तार}}{(१+\text{र})^{\text{द}+\text{म}}} = \text{गा}(\text{द}+\text{म})\ \text{बी}(\text{द},\text{म})$$ ( २०० वें प्रक्रम)

और ऊपर के द्विगुण चल में यदि पहले य के वश से चलानयन करें तो

$$\text{गा}(\text{म}) \int_{0}^{\infty} \frac{\text{इ}^{-\text{य}}\text{य}^{\text{द}+\text{म}-१}}{\text{य}^{\text{म}}} \text{ताय} = \text{गा}(\text{म}) \int_{0}^{\infty} \text{इ}^{-\text{य}} \text{य}^{\text{द}-१} \text{ताय}$$

$= \text{गा}(\text{म})\ \text{गा}(\text{द})$ इस लिये ६३ वें प्रक्रम की अन्तिम युक्ति से

$$\text{गा}(\text{द}+\text{म})\ \text{बी}(\text{द},\text{म}) = \text{गा}(\text{म})\ \text{गा}(\text{द})$$

$$\therefore \text{बी}(\text{द},\text{म}) = \frac{\text{गा}(\text{म})\text{गा}(\text{द})}{\text{गा}(\text{द}+\text{म})}$$

इसमें यदि द + म = १ तो गा(द + म) = गा (१) = १ (२०१ प्रक्रम के (२) स॰ से)

इस लिये $\text{बी}(\text{द},\text{म}) = \int_{0}^{\infty} \frac{\text{र}^{\text{म}-१}\text{तार}}{१+\text{र}} = \text{गा}(\text{म})\ \text{गा}(१-\text{म})$

अब यदि म< १ तो १९१ वें प्रक्रम के (१) समीकरण से

$$\int_{0}^{\infty} \frac{\text{र}^{\text{म}-१}\text{तार}}{१+\text{र}} = \frac{\pi}{\text{ज्याम}\pi}$$ इस लिये।

$$गा(म)\ गा(१—म) = \frac{\pi}{ज्या म \pi}$$

इस में यदि म = $\frac{१}{२}$ तो $\left\{ गा\left(\frac{१}{२}\right) \right\}^{२} = \pi \therefore गा\left(\frac{१}{२}\right) = \sqrt{\pi}$
इसे नीचे की युक्ति से भी सिद्ध कर सकते हो।

२०४। चलनकलन से सिद्ध है कि $\frac{य^{च} — १}{च} =$ लाय यदि च = ०

इस लिये कल्पना करो कि $\left(ला\ \frac{१}{य}\right)^{न-१} = \left[\frac{१—य^{च}}{च}\right]^{न-१} + र$

जहाँ जब च = ० तो र = ०। च के स्थान में $\frac{१}{इ_१}$ रखो तो २०१ प्रक्रम से

$$गा(न) = इ_१^{न-१} \int_0^१ \left(१—य^{\frac{१}{इ_१}}\right)^{न-१} ताय + \int_0^१ र\ ताय$$

$$समशोधन\ से\ गा(न) = \int_0^१ र\ तार = इ_१^{न-१} \int_0^१ \left(१—य^{\frac{१}{इ_१}}\right)^{न-१} ताय$$

$$= इ_१^{न} \int_0^१ ल^{इ_१-१} (१—ल)^{न-१} ताल, य = ल^{इ_१}\ मानने\ से$$

अब यहां हमें सामर्थ्य है कि $इ_१$ को धनात्मक और चाहे जितना बड़ा कल्पना कर सकें इस लिये यदि $इ_१ = \infty$ तो र = ० इस लिये ५१ प्रक्रम के (१) समीकरण से और $इ_१$, और न को बदल देने से

$$गा(न) = \frac{|\underline{इ_१}}{न(न+१)\cdots(न+इ_१-१)} इ_१^{न-१} \ldots\ldots\ldots\ldots (१)$$

(१) में न के स्थान में न-म, न+म का उत्थापन देने से

$$गा(न—म) = \frac{|\underline{इ_१}}{(न-म)(न-म+१)(न-म+इ_१-१)} इ_१^{न-म-१} \ldots\ldots (२)$$

$$गा(न+म) = \frac{|\underline{इ_१}}{(न+म)(न+म+१)\cdots(न+म+इ_१-१)} इ_१^{न+म-१} \cdots (३)$$

इस लिये।

$$\frac{\{गा(न)\}^{२}}{\{गा(न-म)\}\ \{गा(न+म)\}} = \frac{\dfrac{\{|\underline{इ_१}\}^{२} इ_१^{२न-२}}{न^{२}(न+१)^{२}\cdots(न+इ_१-१)^{२}}}{\dfrac{\{|\underline{इ_१}\}^{२} इ_१^{२न-२}}{(न^{२}-म^{२})\{(न+१)^{२}-म^{२}\}\cdots\{(न+इ_१-१)^{२}-म^{२}\}}}$$

$$= \frac{(न^2-म^2)\{(न+१)^2-म^2\}\cdots\{(न+इ_१-१)^2-म^2\}}{न^2(न+१)^2\cdots\cdots\cdots(न+इ_१-१)^2}$$

$$= \left\{१-\frac{म^2}{न^2}\right\}\left\{१-\frac{म^2}{(न+१)^2}\right\}\left\{१-\frac{म^2}{(न+२)^2}\right\}\cdots\cdots\quad(४)$$

२०५। ऊपर के प्रक्रम के (४) समीकरण में यदि न = १ तो

$$\frac{१}{गा(१-म)गा(१+म)} = \left(१-\frac{म^2}{१^2}\right)\left(१-\frac{म^2}{२^2}\right)\left(१-\frac{म^2}{३^2}\right)\cdots\cdots$$

$= \frac{ज्याम\pi}{म\pi}$ ( चलनकलन के २०वें प्रकम के (८)वें उदाहरण से )

इस लिये $गा(१-म)\ गा(१+म) = \frac{म\pi}{ज्याम\pi}$

परन्तु २०१ प्रक्रम के (१) समीकरण से $गा\ (१+म) = म\ गा(म)$

इस लिये $गा(१-म)\ गा(म) = \frac{\pi}{ज्याम\pi}$ यह सिद्ध हुआ।

२०६। यदि $या = गा\left(\frac{१}{न}\right)गा\left(\frac{२}{न}\right)गा\left(\frac{३}{न}\right)\cdots गा\left(\frac{न-१}{न}\right)$ जहां न धन अभिन्न है

तो $या = गा\left(१-\frac{१}{न}\right)गा\left(१-\frac{२}{न}\right)\cdots गा\left(\frac{१}{न}\right)$ उलट के लिखने से इस

लिये $या^2 = गा\left(\frac{१}{न}\right)गा\left(१-\frac{१}{न}\right)गा\left(\frac{२}{न}\right)गा\left(१-\frac{२}{न}\right)\cdots गा\left(\frac{१}{न}\right)गा\left(१-\frac{१}{न}\right)$

$$= \frac{\pi^{न-१}}{ज्या\frac{\pi}{न}ज्या\frac{२\pi}{न}\cdots ज्या\frac{(न-१)\pi}{न}} \text{ ( ऊपर के प्रक्रम से )}$$

परन्तु चलनकलन के ३१६ प्रक्रम के (१) समीकरण से यदि न के स्थान में २न का उत्थापन दो तो

$$\frac{य^{२न}-१}{य^2-१} = \left(१-२\ यकोज्या\frac{\pi}{न}+य^2\right)\left(१-२यकोज्या\frac{२\pi}{न}+य^2\right)\cdots\cdots$$

$\left(१-२\ यकोज्या\frac{(न-१)}{न}\pi+य^2\right)$ इस में क्रम से य = १, य = −१ मान बायें पक्ष में उस का ठीक मान न रख देने से

$$न = \left(२ज्या\frac{\pi}{२न}\right)^2\left(२ज्या\frac{२\pi}{२न}\right)^2\cdots\left(२ज्या\frac{(न-१)\pi}{२न}\right)^2$$

$$न = \left(२कोज्या\frac{\pi}{२न}\right)^2\left(२कोज्या\frac{२\pi}{२न}\right)^2\cdots\left(२कोज्या\frac{(न-१)\pi}{२}\right)^2$$

दोनों का घात कर मूल लेने से

$$न = २^{न-१} ज्या\frac{\pi}{न} ज्या\frac{२\pi}{न} \cdots ज्या\frac{(न-१)\pi}{न}$$

इस लिये $या^२ = \frac{(२\pi)^{न-१}}{न}$ और $या = (२\pi)^{\frac{न-१}{२}} न^{-\frac{१}{२}}$

२०७ । यदि $फ(य) = \frac{न^{नय} गा(य) गा(य+\frac{१}{न}) गा(य+\frac{२}{न}) \cdots गा(य+\frac{न-१}{न})}{न गा(नय)} \cdots (१)$

तो य के स्थान में य + १ का उत्थापन देने से

$$फ(य+१) = \frac{न^{नय+न} गा(य+१) गा(य+१+\frac{१}{न}) गा(य+१+\frac{२}{न}) \cdots गा(य+१+\frac{न-१}{न})}{न\, गा\,(नय+न)}$$

$$= \frac{न^{न} न^{नय} य गा(य)\,(य+\frac{१}{न}) गा(य+\frac{१}{न})(य+\frac{२}{न}) गा(य+\frac{२}{न}) \cdots (य+\frac{न-१}{न}) गा(य+\frac{न-१}{न})}{न\, गा\,(नय+न)}$$

$$= \frac{न^{न} य\,(य+\frac{१}{न})(य+\frac{२}{न}) \cdots (य+\frac{न-१}{न}) फ(य)}{(नय+न-१)\,(नय+न-२) \cdots नय} = फ(य+१)$$

$$= \frac{नय(नय+१)(नय+२) \cdots (नय+न-१)}{(नय+न-१)(नय+न-२) \cdots नय} फ(य) = फ(य)$$

इसी तरह फ(य + २) = फ(य + १) = फ(य) = फ(य + म) जहाँ म चाहे जैसा बड़ा मान सकते हैं। इस लिये फ (य) = फ ($इ_१$) जहाँ $इ_१ = \infty$ । इस लिये फ(य), य से स्वतन्त्र है अर्थात् फ(य) का मान सर्वदा एक ही होगा चाहे य का कोई मान हो। इस लिये जब $य = \frac{१}{न}$ तो (१) में उत्थान देने से।

$$फ(\;य\;) = गा(\frac{१}{न}) गा(\frac{२}{न}) गा(\frac{३}{न}) गा(\frac{न-१}{न}) = (२\pi)^{\frac{न-१}{२}} न^{-\frac{१}{२}} \text{ (२०६ प्रक्रम से)}$$

और जब

$$\frac{न^{नय} गा\,(य)\, गा\,(य+\frac{१}{न})\, गा\,(य+\frac{२}{न}) \cdots गा(+\frac{न-१}{न})}{न\, गा(नय)} = (२\pi)^{\frac{न-१}{२}} न^{-\frac{१}{२}}$$

इस लिये।

$$गा(य)\, गा(य+\frac{१}{न})\, गा(य+\frac{२}{न}) \cdots गा(य+\frac{न-१}{न}) = गा(नय)\,(२\pi)^{\frac{न-१}{२}} न^{\frac{१}{२}-नय} \quad \cdots\cdots (२)$$

यह एक साधारण सिद्धान्त उत्पन्न हुआ। इसमें यदि $य = \frac{१}{न}$ तो २०६ प्रक्रम का सिद्धान्त उत्पन्न हो जायगा।

इस (२) समीकरण के सिद्धान्त को गौस (Gauss) ने वर्णन किया है।

२०८। ऊपर के प्रक्रम में (२) का लघुरिक्‌थ लेकर य के वश तात्कालिक सम्बन्ध निकालने से।

$$\frac{न गा'(नय)}{गा(नय)} = \frac{गा'(य)}{गा(य)} + \frac{गा'(य + \frac{१}{न})}{गा(य + \frac{१}{न})} + \cdots + \frac{गा'(य + \frac{न-१}{न})}{गा(य + \frac{न-१}{न})} + नलान \cdots (१)$$

जहाँ गा'(नय) इत्यादि $\frac{ता}{ताय}$ { गा(नय) } इत्यादि के बोधक हैं।

(१) का फिर तात्कालिक सम्बन्ध निकालने से और नय के स्थान में ल को रखने से।

$$\frac{ता^२ लागा(ल)}{ताल^२}$$

$$= \frac{१}{न^२}\left\{ \frac{ता^२ लागा(य)}{ताय^२} + \frac{ता^२ लागा(य + \frac{१}{न})}{ताय^२} + \cdots + \frac{ता^२ लागा(य + \frac{न-१}{न})}{ताय^२} \right\}$$

यदि न का मान अनन्त कल्पना करें तो दहने पक्ष का मान ४० प्रक्रम के अनुसार

$$\frac{१}{न}\int_{य}^{य+१} \frac{ता^२ लागा(य)}{ताय^२} ताय = \frac{१}{न}\left\{ \frac{तालागा(य+१)}{ताय} - \frac{तालागा(य)}{ताय} \right\}$$

$$= \frac{१}{न}\left\{ \frac{तालाय + ताला\ गा(य)}{ताय} - \frac{ताला\ गा(य)}{ताल} \right\} = \frac{१}{न}\left\{ \frac{१}{य} \right\} = \frac{१}{नय} = ०$$

इस लिये यदि नय अर्थात् ल अनन्त हो तो $\frac{ता^२ ला\ गा(ल)}{ता^२ ल}$ यह शून्य के तुल्य होगा।

अब २०१ प्रक्रम के (१) समीकरण से।

$$गा(य) = \frac{गा(य+१)}{य} = \frac{गा(य+२)}{य(य+१)} = \frac{गा(य+३)}{य(य+१)(य+२)} = \frac{गा(य+न)}{य(य+१)\cdots(य+न-१)},$$ जहाँ

न = ∞ इस के लघुरिक्‌थ का तात्कालिक सम्बन्ध निकालने से।

$$\frac{तालागा(य)}{ताय} = \frac{तालागा(य+न)}{ताय} - \left(\frac{१}{य} + \frac{१}{(य+१)} + \cdots + \frac{१}{(य+न-१)}\right)$$

इस का फिर तात्कालिक सम्बन्ध निकालने से और ऊपर की युक्ति से $\frac{ता^२ लागा(य+न)}{ताय^२} = ०$ करने से।

$$\frac{ता^२ लागा(य)}{ताय^२} = \frac{१}{य^२} + \frac{१}{(य+१)^२} + \frac{१}{(य+२)^२} + \cdots अनन्त \cdots (२)$$

$$-\frac{१}{अ^{इ_२}(१+इ_२)}\left[\frac{क+ग}{अ}\right](अ-य)^{१+इ_२}$$

इसमें $य = ०$ तो

$$स्थि = \frac{अ}{१-इ_२}\cdot\frac{अ}{क+ग} - \frac{अ}{१+इ_२}\left(\frac{क+ग}{अ}\right) = \frac{-क+ग}{१-इ_२} - \frac{क+ग}{१+इ_२}$$

$$= \frac{-क - इ_२क + ग + गइ_२ - क + इ_२क - ग + इ_२ग}{१ - इ_२^२} = \frac{२इ_२ग - २क}{१ - इ_२^२}$$

इसका उत्थापन देकर समशोधनादि से

$$र = \frac{अ^{इ_२}}{२(१-इ_२)}\left[\frac{अ}{क+ग}\right](अ-य)^{१-इ_२}$$

$$-\frac{अ^{-इ_२}}{२(१+इ_२)}\left[\frac{क+ग}{अ}\right](अ-य)^{+१इ_२} - \frac{-क+इ_२ग}{१-इ_२^२} \quad \ldots\ldots (४)$$

इसमें यदि $य = अ$ तो बिल से साँप और मोर का योग

$$= \frac{-क+इ_२ग}{१-इ_२^२} = -\frac{-क+\frac{ग}{इ_१}}{१-\frac{१}{इ_१^२}} = -\frac{-कइ_१^२+इ_१ग}{इ_१^२-१}$$

$$= \frac{इ_१^२क - इ_१क}{इ_१^२ - १}$$ इतने अन्तर पर हुआ ।

इस पर से यदि संख्यात्मक मान निकालो तो १७·०३ इतना होगा । भास्कराचार्य ने जो अपनी लीलावती के क्षेत्र व्यवहार में मोर और साँप का प्रश्न लिखा है उसमें दोनों की गति तुल्य माना है इसलिये $इ_१ = १$ इस पर से ऊपर की क्रिया करो तो बिल से अनन्त दूर पर भिन्न दिशा में योग आता है इसलिये भास्कर का उदाहरण अशुद्ध है । भास्कराचार्य ने जो त्रिभुजगणित की युक्ति से अपने उदाहरण का उत्तर निकाला है वह ठीक नहीं क्योंकि मयूर कोई देवता नहीं कि उसे पहले से मालूम हो जाय कि मैं इस सरल मार्ग से चलकर जब तक पृथ्वी के जिस स्थान पर पहुँचूँगा तब तक साँप भी चल कर उसी स्थान पर पहुँच जायगा ।

## वैशेषिक कलन ।

२६८ । यदि य का फल ज्ञात हो तो चलनकलन की युक्ति से उसके महत्तम और न्यूनतम मान का प्रमाण भी मालूम हो जाता है परन्तु बहुत से ऐसे प्रश्न हैं जिनमें य के फल ही का पता लगाना पड़ता है जिसमें महत्तम वा न्यूनतम का धर्म्म हो । जैसे दो दिये हुए बिन्दुओं के बीच में परमाल्प अन्तर जानना है तो

यहाँ न्यूनतम अन्तर जानने के लिये उस वक्र का पता लगाना पड़ेगा जिसका चाप दोनों विन्दुओं के अन्तर्गत परमाल्प हो। यदि गा घा दो निर्दिष्ट विन्दु हों तो यहाँ दोनों विन्दुओं पर गये गापाघा, गावाघा इत्यादि वक्रों में से एक ऐसे वक्र को चुनना चाहिये जिसका चाप औरों के चाप से छोटा हो। ऐसे




वक्र का क्या समीकरण होगा इसके लिये एक वक्र के पा विन्दु से दूसरे वक्र के वा विन्दु का पता लगाना पड़ेगा। इस पा और वा विन्दु का जो अन्तर है इसे पाना कोटि की वैशेषिक गति कहते हैं इसको "वै" से प्रकाश करेंगे। जैसा गापाघा वक्र के पा विन्दु का भुज = आना = य और कोटि = पाना = र मानो तो यदि पावा बहुत ही छोटा हो तो ता और वै में इस प्रकार का भेद है अर्थात् र + तार इससे गापाघा वक्र में पा विन्दु के बहुत ही पास में जो पा' विन्दु है उसकी कोटि पा'ना' समझी जाती है और र + वैर इससे दूसरा वक्र जो गावाघा है उसमें पा विन्दु के बहुत ही पास जो वा विन्दु है उसकी कोटि वाना समझी जाती है।

२६९। ऊपर के क्षेत्र में नापा = र ∴ ना'पा' = र + तार और नावा = र + वैर इसलिये ना'वा' = नावा + ता (नावा) = र + वैर + ता (र + वैर)
और ना'वा' = ना'पा' + वै (ना'पा') = र + तार + वै (र + तार) इसलिये

र + वैर + ता (र + वैर) = र + वैर + तार + तावैर

= र + तार + वै (र + तार) = र + तार + वैर + वैतार इसलिये

तावैर = वैतार

अर्थात् वैशेषिकगति की तात्कालिकी गति और तात्कालिकी गति की वैशेषिकगति दोनों परस्पर तुल्य हैं।

इसी प्रकार यदि तार को र मान लो तो

तावैतार = वै ता$^{२}$र, वा तावैतार = तातावैर = ता$^{२}$वैर

∴ ता$^{२}$वैर = वैता$^{२}$र और इसी तरह ता$^{न}$वैर = वैता$^{न}$र।

यदि र की तात्कालिकी गति = $र_{१}$—र यह हो और र की वैशेषिकगति बहुत ही अल्प हो तो ऊपर के सिद्धान्त से

वै तार = वै ($र_{१}$—र) = $वैर_{१}$-वैर = तावैर यह भी सिद्ध कर सकते हैं।

२७०। इसी तरह यदि $\int स = स_१$ तो $स = तास_१$

$\therefore$ $वैस = वैतास_१ = तावैस_१$ इसलिये $\int वैस = \int वैतास_१ = \int तावैस_१$

$= वैस_१ = वै \int स$ और $\int^{२} वैस = \int वै \int स = वै \int\int स = वै \int^{२} स$

इसी तरह $\int^{न} वैस = वै \int^{न} स$

$\int^{न}$ इस से समझो कि वार वार न वार चलानयन किया गया है।

२७१। ऊपर के सिद्धान्तों के देखने से यह स्पष्ट होता है कि तात्कालिक और वैशेषिक के गणितों मे केवल ता और वै का भेद है अर्थात् ता के स्थान में वै को रख देने से सब गणित तात्कालिकी गति के ऐसा हो जाता है। जैसे यदि $स = र^{न}$ तो चलनकलन से $तास = नर^{न-१}तार$

इस में ता के स्थान में वै को रख देने से $वैस = नर^{न-१}वैर$

इसी तरह यदि स = फ(य,र,प,व, इ०) जहां प,व इ०

$\frac{तार}{ताय}, \frac{ता^{२}र}{ताय^{२}}$ इ० हैं तो चलनकलन से

$$तास = \frac{तास}{ताय}ताय + \frac{तास}{तार}तार + \frac{तास}{ताप}ताप + \frac{तास}{ताव}ताव + इ०$$

$$= मा\ ताय + ना\ तार + पा\ ताप + बा\ ताव + इ०$$

जहां $मा = \frac{तास}{ताय}, ना = \frac{तास}{तार}, \frac{तास}{ताप} = पा, \frac{तास}{ताव} = वा,$ इ०

इस में ता के स्थान में वै को रख देने से

$$वैस = मा\ वैय + ना\ वैर + पा\ वैप + व\ \ वैव + इ०$$

२७२। $वै.\int स$, वा. $\int वैस$ इस का मान यदि जानना हो जहां स, य, र, और इनके तात्कालिकी गति का कोई फल हो और य, र, ट चलराशि का फल हों तो

$$तास = मा\ ताय + ना\ ता^{२}य + पाता^{३}य + वा\ ता^{४}य + \cdots$$
$$+ मतार + न\ ता^{२}र + प\ ता^{३}र + व\ ता^{४}र + \cdots$$

परन्तु $ता^{२}य = ता\ ताय$, $ता^{३}य = ता\ ता^{२}य$

इस लिये ता के स्थान में वै को रख देने से

$$वैस = मा\ वैय + ना\ वैताय + पा\ वैता^{२}य + वा\ वैता^{३}य + \cdots$$
$$+ म\ वैर + न\ वैतार + प\ वैता^{२}र + व\ वैता^{३}र + \cdots$$

इस लिये $\int$ वैस = $\int$ ( मावैय + नावैताय + पावैता$^{2}$य + बावैता$^{3}$य + · · · )

+ $\int$ (म वैर + न वैतार + पवैता$^{2}$र + बवैता$^{3}$र + · · · )

परन्तु खण्डचलानयन से

$\int$ नावैताय = $\int$ नातावैय = नावैय — $\int$ तानावैय ।

$\int$ पावैता$^{2}$य = $\int$ पाता$^{2}$वैय = पातावैय— $\int$ तापा तावैय

= पातावैय—तापावैय + $\int$ ता$^{2}$पावैय ।

$\int$ बावैता$^{3}$य = $\int$ बाता$^{2}$वैय = बाता$^{2}$वैय— $\int$ ताबाता$^{2}$वैय

= बाता$^{2}$वैय—ताबातावैय + $\int$ ता$^{2}$बातावैय

= बाता$^{2}$वैय—ताबातावैय + ता$^{2}$बावैय— $\int$ ता$^{2}$बावैय

इ०　　　　इ०　　　　इ०

इसी तरह

$\int$ नवैतार = $\int$ नतावैर = नवैर— $\int$ तानवैर ।

$\int$ पवैता$^{2}$र = $\int$ पता$^{2}$वैर = पतावैर—तापवैर + $\int$ ता$^{2}$पवैर ।

$\int$ बवैता$^{3}$र = बता$^{2}$वैर—ताबतावैर + ता$^{2}$बवैर— $\int$ ता$^{2}$बवैर ।

इन सबका उत्थापन $\int$ वैस में देने से

$\int$ वैस = (ना—तापा + ता$^{2}$बा—इ०) वैय + (न—ताप + ता$^{2}$ब—इ०) वैर

+ (पा—ताबा + इ०) तावैय + (प—ताब + इ) तावैर

+ (बा—ताभा + इ०) ता$^{2}$वैय + (ब—ताभ + इ०) ता$^{2}$वैर

+ $\int$ (मा—ताना + ता$^{2}$पा—ता$^{3}$बा + इ०) वैय

+ $\int$ (म—तान + ता$^{2}$प—ता$^{3}$ब + इ०) वैर

इसके देखने से स्पष्ट होता है कि वैय, तावैय, इत्यादि के और वैर, तावैर इत्यादि के गुणकों में साजात्य धर्म है। इस लिये एक चल स के मान में ल को और मानें तो इसके वश से $\int$ वैस में उसी चाल के और खण्ड होंगे जैसा कि वैय और वैर के वश से उत्पन्न हुए हैं।

२७३। यदि स = शाताय जहां $\int$ शाताय इस के वैशेषिक का ज्ञान करना हो तो कल्पना करो कि

$$\text{ताशा} = \text{माताय} + \text{नातार} + \text{पाताप} + \text{वाताव} + \text{भाताभ} + \text{इ०}$$

$$\text{जहाँ}\quad \text{प} = \frac{\text{तार}}{\text{ताय}},\ \text{ब} = \frac{\text{ता}^2\text{र}}{\text{ताय}^2},\ \text{भ} = \frac{\text{ता}^3\text{र}}{\text{ताय}^3}\ \text{। इ०}$$

$$\text{और}\quad \text{मा} = \frac{\text{ताशा}}{\text{ताय}},\ \text{ना} = \frac{\text{ताशा}}{\text{तार}},\ \text{पा} = \frac{\text{ताशा}}{\text{ताय}},\ \text{इ०}$$

इसलिये

$$\text{वैशा} = \text{मावैय} + \text{नावैर} + \text{पावैप} + \text{वा वैव} + \text{भा वैभ} + \text{इ०}$$

$$\text{अब}\quad \text{वै}\int\text{शाताय} = \int\text{वै (शाताय)} = \int(\text{शा वैताय} + \text{ताय वैशा})$$

$$= \int(\text{शा तावैय} + \text{तायवैशा}) = \int\text{शा तावैय} + \int\text{तायवैशा}$$

$$= \text{शावैय} + \int(\text{तायवैशा} - \text{वैयताशा})$$

$$\text{परन्तु}\quad \int(\text{तायवैशा} - \text{वैयताशा}) = \int\text{ताय (मावैय + नावैर + पावैप} + \cdots)$$

$$- \int\text{वैय (माताय + नातार + पाताप} + \cdots)$$

$$= \int\text{ना(वैर} - \text{पवैय)ताय} + \int\text{पा(वैप} - \text{बवैय)ताय} + \int\text{वा(वैव} - \text{भवैय)ताय} + \cdots$$

$$\text{अब यहां}\quad \text{प} = \frac{\text{तार}}{\text{ताय}},\ \text{ब} = \frac{\text{ताप}}{\text{ताय}},\ \text{भ} = \frac{\text{ताब}}{\text{ताय}}$$

इस लिये

$$\text{वैप} = \frac{\text{तायवैतार} - \text{तारवैताय}}{\text{ताय}^2} = \frac{\text{वैतार} - \text{पवैताय}}{\text{ताय}}$$

$$\because\ \text{वैप} - \text{बवैय} = \frac{\text{वैतार} - \text{पतावैय} - \text{तापवैय}}{\text{ताय}} = \frac{\text{ता}}{\text{ताय}}(\text{वैर} - \text{पवैय})$$

और $वैव = \frac{तायवैताप - तापवैताय}{ताय^2} = \frac{तावैप - वतावैय}{ताय}$

$$\therefore वैब - भवैय \frac{तावैप - वतावैय - ताववैय}{ताय} = \frac{ता}{ताय}(वैप - ववैय)$$

और कल्पना करो कि

$वैर - पवैय = ह \therefore वैप - ववैय = \frac{ताह}{ताय}$ । $वैव - भ वैय = \frac{ता^2ह}{ताय^2}$ इ०

इस लिये

$$वै\int शाताय = शावैय + \int नाहताय + \int पा\frac{ताह}{ताय}ताय + \int बा\frac{ता^2ह}{ताय^2}ताय + \cdots$$

$$परन्तु \int पा\frac{ताह}{ताय}ताय = पाह - \int ह\frac{तापा}{ताय}ताय$$

$$\int वा\frac{ता^2ह}{ताय^2}ताय = वा\frac{ताह}{ताय} - \int\frac{तावा}{ताय}\frac{ताह}{ताय}ताय$$

$$= वा\frac{ताह}{ताय} - ह\frac{तावा}{ताय} + \int ह\frac{ता^2वा}{ताय^2}ताय$$

$$और \int भा\frac{ता^3ह}{ताय^3}ताय = भा\frac{ता^2ह}{ताय^2} - \frac{ताभा}{ताय}\frac{ताह}{ताय} + ह\frac{ता^2भा}{नाय^2}$$

$$- \int ह\frac{ता^3भा}{ताय^3}ताय$$

$$इस\ लिये\ वै\int शाताय = शावैय + \left(पा - \frac{ताबा}{ताय} + \frac{ता^2भा}{ताय^2} - इ०\right)ह$$

$$+ \left(वा - \frac{ताभा}{ताय} + \frac{ता^2भा_1}{ताय^2} - इ०\right)\frac{ताह}{ताय}$$

$$+ \left(भा - \frac{ताभा_1}{ताय} + इ०\right)\frac{ता^2ह}{ताय^2} + इ०$$

$$+ \int\left(ना - \frac{तापा}{ताय} + \frac{ता^2वा}{ताय^2} - \frac{ता^3भा}{ताय^3} + इ०\right)ह\ ताय$$

इस तरह से स्पष्ट देख पड़ता है कि $\int$ शाताय इसके वैशेषिक गति में दो भाग हैं एक चल चिह्न के अन्तर्गत और दूसरा चल चिह्न रहित इसमें जब $य_1$ और $र_1$ तब शा, पा आदि का मान $शा_1$, $पा_1$ इत्यादि और जब $य_2$ और $र_2$ तब शा, पा आदि का मान $शा_2$, $पा_2$ इत्यादि मानो तो $य_2$, और $य_1$ सीमा के भीतर,

$\text{वै}\int \text{शाताय}$, इसका मान

$$\text{शा}_2\text{वैय}_2 - \text{शा}_1\ \text{वैय}_1 + \left(\text{पा}_2 - \frac{\text{तावा}_2}{\text{ताय}_2} + \frac{\text{ता}^2\text{भा}_2}{\text{ताय}^2} - \text{इ०}\right)\text{ह}_2 \cdot$$

$$- \left(\text{पा}_1 - \frac{\text{तावा}_1}{\text{ताय}_1} + \frac{\text{ता}^2\text{भा}_1}{\text{ताय}_1^2} - \text{इ०}\right)\text{ह}_1 + \text{इ०}$$

$$+ \int_{\text{य}_1}^{\text{य}_2} \left(\text{ना} - \frac{\text{तापा}}{\text{ताय}} + \frac{\text{ता}^2\text{वा}}{\text{ताय}^2} - \text{इ०}\right)\text{ह ताय}।$$

२७४। यदि स = फ (य,र,ल) जहां य का र और ल फल हैं तो यहां भी ऊपर के प्रक्रम की युक्ति से कल्पना कर सकते हो कि

$$\text{ताशा} = \text{मा ताय} + \text{ना तार} + \text{पा ता प} + \text{वा ता व} + \text{इ०}$$
$$+ \text{ब\'{ा} ताला} + \text{प\'{ा} ताय\'{ा}} + \text{न व\'{ा} ताव\'{}} + \text{इ०}$$

इस लिये

$$\text{वैशा} = \text{मा वैय} + \text{ना वैर} + \text{पावैप} + \text{पावैव} + \text{इ०}$$
$$+ \text{न\'{ा} वैल} + \text{प\'{ा} वै प\'{}} + \text{व\'{ा} वैव\'{}} + \text{इ०}$$

यहां न́ा, प́ा इत्यादि उसी चाल के हैं जैसे कि ना, पा इ० हैं अर्थात् र के स्थान में ल को रख देने से न́ा प́ा इ० हो जांयगे।

यहां भी यदि वैल — प́ वैय = ह́ तो ऊपर ही की युक्ति से

$$\text{वै}\int \text{शाताय} = \text{शावैय} + \left(\text{पा} - \frac{\text{तावा}}{\text{ताय}} + \frac{\text{ता}^2\text{भा}}{\text{ताय}^2} - \text{इ०}\right)\text{ह}$$
$$+ \left(\text{प\'{ा}} - \frac{\text{ताव\'{ा}}}{\text{ताय}} + \frac{\text{ता}^2\text{भ\'{ा}}}{\text{ताय}^2} - \text{इ०}\right)\text{ह\'{}}$$
$$+ \left(\text{वा} - \frac{\text{ताभा}}{\text{ताय}} + \text{इ०}\right)\frac{\text{ताह}}{\text{ताय}}$$
$$+ \left(\text{ब\'{ा}} - \frac{\text{ताभ\'{ा}}}{\text{ताय}} + \text{इ०}\right)\frac{\text{ताह\'{}}}{\text{ताय}} + \text{इ०}$$
$$+ \int \left(\text{ना} - \frac{\text{तापा}}{\text{ताय}} + \frac{\text{ता}^2\text{बा}}{\text{ताय}^2} - \text{इ०}\right)\text{ह ताय}$$
$$+ \int \left(\text{न\'{ा}} - \frac{\text{ताप\'{ा}}}{\text{ताय}} + \frac{\text{ता}^2\text{ब\'{ा}}}{\text{ताय}^2} - \text{इ०}\right)\text{ह\'{} ताय}$$

२७५। जिस युक्ति से चलनकलन में सिद्ध है कि यदि र = फ (य) और र का महत्तम वा न्यूनतम मान हो तो तार = ० उसी युक्ति से जिस समय

$\int_{य_1}^{य_2}$ शाताय इसका मान महत्तम वा न्यूनतम होगा उस समय वै $\int_{य_1}^{य_2}$ शा ताय $= ०$ ऐसा होगा। परन्तु जब वै इसका मान ऐसे समय में सर्वदा शून्य होगा तब कह सकते हैं कि २७३ वें प्रक्रम में वैशेषिक का मान जो दो खण्ड में एक चल-चिह्नान्तर्गत और दूसरा चलचिह्न रहित में सिद्ध हुआ है वे दोनों पृथक् पृथक् शून्य के तुल्य होंगे जैसे।

(१) उदाहरण, दो विन्दुओं का परमाल्प अन्तर जानना है यहां

$$\int शाताय = \int \sqrt{(१ + \frac{तार^२}{ताय^२})}\, ताय = \int \sqrt{(१ + प^२)}\, ताय$$

$$इसलिये\ \ शा = \sqrt{(१ + प^२)}\ \therefore ताशा = \frac{प}{\sqrt{(१ + प^२)}}\, ताप$$

यहां स्पष्ट देख पड़ता है कि यदि इसे २७३ वें प्रक्रम में ताशा का जो रूप है उसके साथ तुलना करो तो

$$मा = ०,\ \ ना = ०\ पा = \frac{प}{\sqrt{(१ + प^२)}},\ बा = ०,$$

और चल चिह्नान्तर्गत मान को शून्य के तुल्य करने से

$$ना - \frac{तापा}{ताय} = ० \therefore \frac{तापा}{ताय} = ० \therefore पा = स्थिराङ्क = ग = \frac{प}{\sqrt{(१ + प^२)}}$$

$$तब\ ग^२ = \frac{प^२}{१ + प^२} \therefore १ - ग^२ = \frac{१}{१ + प^२}\ और\ प = \frac{ग}{\sqrt{(१ - ग^२)}}\ = अ$$

इस लिये

$\frac{तार}{ताय} = अ$ तब $र = अय + क$ अर्थात् दोनों विन्दुओं में परमाल्प अन्तर उस वक्र का चाप होगा जिसका समीकरण $अय + क = र$ यह अर्थात् सरलरेखा-रूप होगा।

(२) दो विन्दुओं के बीच में एक ऐसा वक्र बनावो जिसमें ऊपर के विन्दु से कोई पिण्ड पृथ्वी के आकर्षण से उसके चाप में चल कर परमाल्प काल में नीचे की विन्दु पर पहुँचे। यहां चाप का प्रमाण चा।




अग = र, कग = य, $\angle$अगक = समकोण, पृथ्वी के आकर्षण का बल = वे मानो तो गतिविद्या से अ से क तक चाप की राह से पिण्ड के आने में काल

सेकण्ड में $= \int \frac{\sqrt{\frac{\text{ताचा}}{\text{ताय}}}}{\sqrt{2\text{वेर}}}\,\text{ताय} = \frac{१}{\sqrt{२वे}}\int \frac{\sqrt{(१+\text{प}^२)}}{\sqrt{\text{र}}}\,\text{ताय} = \frac{१}{\sqrt{२वे}}\int \text{शा ताय}$

$\therefore \text{शा} = \frac{\sqrt{(१+\text{प}^२)}}{\sqrt{\text{र}}}$ और $\text{ताशा} = -\frac{\sqrt{(१+\text{प}^२)}}{२\text{र}^{\frac{३}{२}}}\text{तार} + \frac{\text{प}}{\sqrt{\text{र}}\sqrt{(१+\text{प}^२)}}\,\text{ताप}$

इस लिये

$$\text{मा} = ०,\ \text{ना} = -\frac{\sqrt{(१+\text{प}^२)}}{२\text{र}^{\frac{३}{२}}},\ \text{पा} = \frac{\text{प}}{\sqrt{\text{र}}\sqrt{(१+\text{प}^२)}},\ \text{वा} = ०$$

और $\text{ना} - \frac{\text{तापा}}{\text{ताय}} = ०\ \therefore \text{ना} = \frac{\text{तापा}}{\text{ताय}}$ इसलिये इसका उत्थापन ताशा में देने से

$\text{ताशा} = \text{तापा}\,\frac{\text{तार}}{\text{ताय}} + \text{पा ताप} = \text{तापाप} + \text{पा ताप} = \text{ता}\,(\text{प}\times\text{पा})$

इसलिये $\text{शा} = \text{पा}\times\text{प} + \text{ग}$ जहाँ ग कोई स्थिराङ्क है ।

अब $\text{शा} = \text{पाप} + \text{ग} = \frac{\sqrt{(१+\text{प}^२)}}{\sqrt{\text{र}}} = \frac{\text{प}^२}{\sqrt{\text{र}}\sqrt{(१+\text{प}^२)}} + \text{ग}$

$\therefore \frac{१}{\sqrt{\text{र}}\sqrt{(१+\text{प}^२)}} = \text{ग} = \frac{१}{\sqrt{२\text{अ}}}\ \therefore \sqrt{(१+\text{प}^२)} = \sqrt{\frac{२\text{अ}}{\text{र}}}$ और

$\text{प} = \frac{\text{तार}}{\text{ताय}} = \sqrt{\frac{२\text{अ}-\text{र}}{\text{र}}}$ यह एक चक्रालद का समीकरण है (चलनकलन देखो)

(३) उदाहरण । दो वक्रों के बीच में परमाल्प अन्तर निकालो अर्थात् दोनों वक्रों में एक एक ऐसी विन्दु ठहरावो जिनमें परमाल्प अन्तर हो ।

यहाँ (१) उदाहरण से दो विन्दुओं में परमाल्प अन्तर का समीकरण $\text{र} = \text{अय} + \text{क}$ और $\text{शा} = \sqrt{(१+\text{प}^२)}$ जहाँ प = कोई स्थिराङ्क ।

मान लो कि दोनों दिये हुए वक्रों में $\frac{\text{तार}}{\text{ताय}} = \text{म},\ \frac{\text{तार}}{\text{ताय}} = \text{न}$ और जिन विन्दुओं को परमाल्प अन्तररूप सरलरेखा दोनों वक्रों को काटती है उन विन्दुओं के क्रम से भुज कोटि $\text{र}_१$, $\text{य}_१$ और $\text{र}_२$, $\text{य}_२$ हैं तो

$$\frac{\text{वैर}_१}{\text{वैय}_१} = \frac{\text{तार}_१}{\text{ताय}_१} = \text{म} \text{ और } \frac{\text{वैर}_२}{\text{वैय}_२} = \frac{\text{तार}_२}{\text{ताय}_२} = \text{न}$$

परन्तु २७३ प्रक्रम में महत्तम और न्यूनतम मान में

$$\text{शा}_२\,\text{वैय}_२ - \text{शा}_१\,\text{वैय}_१ + \text{पा}_२\,\text{ह}_२ - \text{पा}_१\,\text{ह}_१ = ०$$

परन्तु अन्तिम विन्दुओं का वैशेषिक गमन भी शून्य होगा ।

इसलिये $\text{शा}_1\, \text{वैय}_1 + \text{पा}_1\, \text{ह}_1 = 0$, $\text{शा}_2\, \text{वैय}_2 + \text{पा}_2\, \text{ह}_2 = 0$

$\text{ह}_1$ और $\text{ह}_2$ का मान २७३ वें प्रक्रम में जो है उसका उत्थापन देने से

$$\text{शा}_1\, \text{वैय}_1 + \text{पा}_1 (\text{वैर}_1 - \text{प}_1\, \text{वैय}_1) = 0 \quad \cdots \quad (१)$$

$$\text{शा}_2\, \text{वैय}_2 + \text{पा}_2 (\text{वैर}_2 - \text{प}_2\, \text{वैय}_2) = 0 \quad \cdots \quad (२)$$

(१) से $\text{शा}_1 + \text{पा}_1 \text{म} - \text{पा}_1\, \text{प}_1 = 0 \;\therefore\; \text{म} = \text{प}_1 - \frac{\text{शा}_1}{\text{पा}_1} = -\frac{1}{\text{प}_1} = -\frac{1}{\text{ग}}$

(२) से $\text{शा}_2 + \text{पा}_2 \text{न} - \text{पा}_2\, \text{प}_2 = 0 \;\therefore\; \text{न} = \text{प}_2 - \frac{\text{शा}_2}{\text{पा}_2} = -\frac{1}{\text{प}_2} = -\frac{1}{\text{ग}}$

$\therefore\; 1 + \text{ग म} = 0$ और $1 + \text{ग न} = 0$ ।

यह दोनों समीकरण दिखलाते हैं कि सरलरेखा दोनों वक्रों को काटने से समकोण बनाती है। और दोनों विन्दुओं पर गई हुई सरलरेखा का समीकरण $\text{र} - \text{र}_1 = \frac{\text{र}_2 - \text{र}_1}{\text{य}_2 - \text{य}_1} (\text{य} - \text{य}_1) \;\therefore\; \text{ग} = \frac{\text{र}_2 - \text{र}_1}{\text{य}_2 - \text{य}_1}$ इसका उत्थापन $1 + \text{गम}$ और $1 + \text{गन}$ में देने से दो समीकरण होंगे और वक्रों के समीकरण पर से $\text{य}_2$ और $\text{य}_1$ के फल के वश से $\text{र}_2$, $\text{र}_1$ के जानने के लिये दो समीकरण और होंगे इस तरह से चारो समीकरणों पर से $\text{य}_2$, $\text{य}_1$, $\text{र}_2$, $\text{र}_1$ चारो के मान व्यक्त हो जायँगे ।

(४) ऐसा वक्र बताओ जिसके चाप, अवलूत के चाप, और वक्र जातीय व्यासार्द्ध से उत्पन्न क्षेत्रफल न्यूनतम हो । यहाँ १३१ वें प्रक्रम से यदि फल का मान आ मानो तो

$$\frac{\text{ताआ}}{\text{ताय}} = \frac{\text{वि}}{2} \frac{\text{तावा}}{\text{ताय}} = \frac{(1 + \text{प}^2)^{\frac{3}{2}}}{-2\text{व}} \sqrt{(1 + \text{प}^2)} = \frac{(1 + \text{प}^2)^2}{-2\,\text{व}} \text{(चलनकलन से)}$$

इसलिये $\text{शा} = \frac{(1 + \text{प}^2)^2}{\text{व}}$ यहाँ शा के मान में केवल प और व हैं

इसलिये २७३ वें प्रक्रम से $\text{ताशा} = \text{पाताप} + \text{बाताब}$

$$\text{और } \frac{\text{ता}^2\text{वा}}{\text{ताय}^2} - \frac{\text{तापा}}{\text{ताय}} = 0 \;\therefore\; \text{पा} = \frac{\text{तावा}}{\text{ताय}} - \text{गा}_1$$

$$\text{इसलिये ताशा} = \frac{\text{ता बा ता प}}{\text{ताय}} + \text{ताप गा}_1 + \text{बाताब}$$

$$= \text{तावाब} + \text{बाताब} + \text{तापगा}_1$$

$$\text{इसलिये शा} = \text{बा ब} + \text{प गा}_1 + \text{गा}_2 = \frac{(1 + \text{प}^2)^2}{\text{व}} \quad \cdots\cdots \quad (१)$$

जहाँ $गा_१$ और $गा_२$ कोई स्थिराङ्क हैं ।

परन्तु $शा = \frac{(१+प^२)^२}{व}$ $\therefore$ $ता\ शा = \frac{४\ प(१+प^२)\ ताप}{व} - \frac{(१+प^२)^२}{व^२}\ ताव$

इसलिये २७३ वें प्रक्रम से $वा = -\frac{(१+प^२)^२}{व^२}$ इसका उत्थापन ( १ ) में देने

से $\frac{(१+प^२)^२}{व} = -\frac{(१+प^२)^२}{व^२} व + प\ गा_१ + गा_२$

इसलिये $\frac{व(गा_१\ प + गा_२)}{(१+प^२)^२} = २$

चलानयन से

$$गा_२\ स्प^{-१}\ प + \frac{गा_२\ प - गा_१}{(१+प^२)} = ४\ य + गा_३, \cdots \cdots (२)$$

और $\frac{व\ (गा_१\ प^२ + गा_२\ प)}{(१+प^२)^२} = २\ प$

चलानयन से

$$गा_१\ स्प^{-१}\ प - \frac{प \times गा_१ + गा_२}{१+प^२} = ४\ र + स्थिराङ्क$$

इसमें $गा_२$ जोड़ देने से

$$गा_१ स्प^{-१}\ प + \frac{प(गा_२प - गा_१)}{१+प^२} = ४\ र + गा_४, \cdots \cdots (३)$$

(२) और (३) से $स्प^{-१}\ प$ को लोप कर देने से

$$\frac{(गा_२प - गा_१)^२}{(१+प^२)} = ४\ गा_२\ र - ४\ गा_१\ य + गा_२\ गा_४ - गा_१\ गा_३$$

इस लिये $\sqrt{(१+प^२)} = \frac{गा_२प - गा_१}{२\sqrt{(गा_२\ र - गा_१य + का)}}$

जहां $४\ का = गा_२\ गा_४ - गा_१\ गा_३$

कल्पना करो कि एक स्थिर विन्दु से गणना करने से वक्र के चाप का प्रमाण चा है तो चलानयन से $चा + गा = \sqrt{(गा_२\ र - गा_१\ य + का)} \cdots (४)$

मूल विन्दु और अक्षों के परिवर्त्तन से ( ४ ) का रूप

$चा = \sqrt{८अय} + स्थिराङ्क$ ऐसा हो सकता है जो कि ७१ वें प्रक्रम से चक्राभास का समीकरण है ।

(५) आकाश में दो विन्दुओं का परमाल्प अन्तर क्या होगा ।

दोनों विन्दुओं का अन्तर चा मानो तो

$ताचा = \sqrt{\{ताय^२ + तार^२ + ताल^२\}} = स$

इस लिये २७२ वें प्रक्रम से खण्ड तात्कालिकी गति पर से

$\frac{तास}{ताय} = \frac{ता^२य\ ताय}{स} = \frac{ताय}{स}$ ता ताय, $\frac{तास}{तार} = \frac{तार}{स}$ ता तार और $\frac{तास}{ताल} = \frac{ताल}{स}$ ता ताल

इस लिये $वै \int स = \int वैस = \int वैताचा = \int \frac{ताय}{ताचा} वैताय + \int \frac{तार}{ताचा} वैतार + \int \frac{ताल}{ताचा} वै ताल$

$= \frac{ताय}{ताचा} वैय + \frac{र}{ताचा} वैर + \frac{ताल}{ताचा} वैल - \int \{ ता\left(\frac{ताय}{ताचा}\right) वैय - ता\left(\frac{तार}{ताचा}\right) वैर + ता\left(\frac{ताल}{ताचा}\right) वैल$

इस लिये मा = ०, म = ० मं‍ा = ०, (क्योंकि न्यूनतम मान में सब पृथक् पृथक् शून्य के तुल्य होंगे)

$ना = \frac{ताय}{ताचा},\ न = \frac{तार}{ताचा},\ नं‍ा = \frac{ताल}{ताचा},\ ताना = ० = तान = तानं‍ा$

$\therefore \frac{ताय}{ताचा} = अ,\ \frac{तार}{ताचा} = क,\ \frac{ताल}{ताचा} = ग,$

और $\frac{ताय^२}{ताचा^२} + \frac{तार^२}{ताचा^२} + \frac{ताल^२}{ताचा^२} = १ = अ^२ + क^२ + ग^२$

और $\frac{ताय}{ताल} = \frac{अ}{ग},\ \frac{तार}{ताल} = \frac{क}{ग}\ \therefore य = \frac{अ}{ग} ल + गं',\ र = \frac{क}{ग} ल + गं''$

यह इष्ट धरातल में एक सरल रेखा को पतित करने से जो सरलरेखा होती है उसका समीकरण है।

(६) जिस घनक्षेत्र के पृष्ठ का समीकरण दिया है उसके पृष्ठ पर दिये हुए दो विन्दुओं के बीच में परमाल्प रेखा का प्रमाण क्या होगा।

कल्पना करो कि दिये हुए पृष्ठ के समीकरण पर से

ताल = प ताय + बा तार ऐसा समीकरण बनता है जहां प, और ब, य, र के फल हैं। तो वैल = प वै य + ब वैर ऐसा होगा इसका उत्थापन (५) वें उदाहरण में देने से

$वै \int ताचा = \left[\frac{ताय}{ताचा} + प \frac{ताल}{ताचा}\right] वैय + \left[\frac{तार}{ताचा} + ब \frac{ताल}{ताचा}\right] वैर$

$$— \int \left\{ \left[ ता \frac{ताय}{ताचा} + प ता \frac{ताल}{ताचा} \right] वैय + \left[ ता \frac{तार}{ताचा} + ब ता \frac{ताल}{ताचा} \right] वैर \right\}$$

इसलिये परमाल्प अन्तर में

$$ता \left[ \frac{ताय}{ताचा} \right] + प ता \left[ \frac{ताल}{ताचा} \right] = ०, \text{ और } ता \frac{तार}{ताचा} + ब ता \left[ \frac{ताल}{ताचा} \right] = ० \quad (१)$$

पृष्ठ के समीकरण पर से प और ब का मान निकाल फिर जो रेखा परमाल्प अन्तर रूप होगी उसका समीकरण (१) के बल से निकाल सकते हो। जैसे

यदि पृष्ठ का समीकरण $ल = फ (य^२ + र^२)$ ऐसा हो तो

यहाँ $प = २ य फ' (य^२ + र^२)$, $ब = २र फ'( य^२ + र^२ )$ और मान लो कि चा स्वतन्त्र राशि है तो (१) से

$$\frac{ता^२य}{ताचा^२} + प \frac{ता^२ल}{ताचा^२} = \frac{ता^२य}{ताचा^२} + २ यफ'(य^२ + र^२) \frac{ता^२ल}{ताचा^२} = ०, \cdots\cdots (२)$$

$$\frac{ता^२र}{ताचा^२} + ब \frac{ता^२ल}{ताचा^२} = \frac{ता^२य}{ताचा^२} + २र फ'(य^२ + र^२) \frac{ता^२ल}{ताचा^२} = ०, \cdots\cdots (३)$$

(२) को र से और (३) को य से गुण कर अन्तर करने से

$$र \frac{ता^२य}{ताचा^२} = य \frac{ता^२र}{ताचा^२}$$ यहाँ यदि $श्रु^२ = य^२ + र^२$ और $प = कोज्या^{-१} \frac{य}{श्रु}$

तो $र ता^२य — य ता^२र = ता(श्रु^२ ताष ) = ०$

$$\therefore श्रु^२ \frac{ताष}{ताचा} = स्थिराङ्क = ग \text{ और } श्रु \cdot \frac{ताष}{ताचा} = \frac{ग}{श्रु}$$

परन्तु $श्रु \frac{ताष}{ताचा}$ यह उस कोण की ज्या है जो कि परमाल्प रेखा उस वक्र को काटकर उत्पन्न करती है जो वक्र कि स्वयं घूम कर घन का पृष्ठ बनाया है। इसलिये इस कोण को यदि भ कहो तो

$$ज्याभ = \frac{ग}{श्रु} = \frac{ग}{\sqrt{(य^२+र^२)}} ।$$

अथवा जब $श्रु^२ \frac{ताष}{ताचा} = ग$ इसलिये

$$श्रु^४ \frac{ताष^२}{ताश्रु^२} = ग^२ \frac{ताचा^२}{ताश्रु^२} = ग^२ \left(१ + श्रु^२ \frac{ताष^२}{ताश्रु^२} + \frac{ताल^२}{ताश्रु^२}\right)$$

(७५ वाँ और ९८ वाँ प्रक्रम देखो)

समशोधन से $श्रु^२ (श्रु^२ — ग^२) \frac{ताप^२}{ताश्रु^२} = ग^२ [ १ + फ' \{ र^२ \}$

इसलिये $\frac{\text{ताप}}{\text{ताश्रु}} = \frac{\text{ग}}{\text{श्रु}} \sqrt{\left\{ \frac{१ + \text{फ}^{\prime}(\text{र}^{२})}{\text{श्रु}^{२} - \text{ग}^{२}} \right\}}$ .. .. .. (४)

कल्पना करो कि घनक्षेत्र गोल है और यह याम्योत्तर वृत्त के घूमने से बना है प्राक् कपाल में क्षितिज के ऊपर कहीं रविकेन्द्र और चन्द्रकेन्द्र दो दत्त विन्दु हैं इन दोनों के भीतर गोलपृष्ठ पर परमाल्प रेखा खींचना है। कल्पना करो कि परमाल्प रेखा याम्योत्तर वृत्त के साथ भ कोण बनाती है।

ल अक्ष गोल में जहाँ लगा है वहाँ से परमाल्प रेखा और याम्योत्तर वृत्त के सम्पात तक एक महद्वृत्त अ अंश, और गोल का व्यासार्द्ध त्रि तो यहाँ यदि त्रिकोणमिति से १ व्यासार्द्ध में जैसा कि सर्वत्र इस ग्रन्थ भर में है ज्यासाधन करो तो श्रु = त्रिज्याअ,

और ऊपर की युक्ति से ज्याभ $= \frac{\text{ग}}{\text{श्रु}} = \frac{\text{ग}}{\text{त्रिज्याअ}}$ $\therefore$ ज्याभ × ज्याअ $= \frac{\text{ग}}{\text{त्रि}}$

अर्थात् दोनों जीवाओं का घात सर्वदा स्थिर है जो कि महद्वृत्त में धर्म पाया जाता है इसलिये दोनों विन्दुओं में होकर जो महद्वृत्त जायगा उसमें दोनों विन्दुओं के भीतर जो चाप होगा वही परमाल्प अन्तर होगा।

२७४। बहुत से प्रश्न ऐसे हैं जिन्हें कि साम्वन्धिक महत्तम और न्यूनतम कहते हैं। समझो कि दो सीमाओं के भीतर किसी फल का चलानयन करने से ऐसा मान $\int$स जानना है जो महत्तम वा न्यूनतम हो इस नियम से कि उन्हीं चलराशिओं के दूसरे फल का उन्हीं सीमाओं के भीतर चलमान $\int$स$_{१}$ एक दिये हुए स्थिर संख्या के तुल्य हो। जैसे वक्र के परिधि का मान स्थिर ग के तुल्य हो और फल महत्तम हो इस नियम से पता लगावो कि कौन सा वक्र है।

ऐसे प्रश्नों के उत्तर करने में $\int$स$_{१}$ को एक स्थिर संख्या अ से गुण कर $\int$स में जोड़ देते हैं फिर इसके वैशेषिक को शून्य के समान करते हैं क्योंकि महत्तम वा न्यूनतम मान में

वै ( $\int$ स + अ $\int$ स$_{१}$ ) ताय = वै $\int$ सताय + अ वै $\int$ स$_{१}$ ताय = ० + ०

क्योंकि प्रश्न के अनुसार $\int$ सताय यह महत्तम वा न्यूनतम है इसलिये

वै $\int$ सताय $= 0$ और $\int$ $\text{स}_1$ ताय=ग=स्थिराङ्क इसलिये वै $\int$ $\text{स}_1$ ताय=० । इसी तरह प्रश्न में यदि यह नियम हो कि $\int$ सताय महत्तम वा न्यूनतम और $\int$ $\text{स}_1$ताय और $\int$ $\text{स}_2$ताय स्थिराङ्क तो $\int$ $\text{स}_2$ताय को दूसरे स्थिराङ्क क से गुण कर ऊपर के योग में जोड़ कर इसके वैशेषिक को शून्य के समान करो अर्थात् वै $\left\{ \int \text{सताय} + \text{अ} \int \text{स}_1\text{ताय} + \text{क} \int \text{स}_2\text{ताय} \right\} = 0$ फिर प्रश्न के वश से अ,क स्थिराङ्क का ज्ञान भी हो जायगा ।

(१) उदाहरण । बहुत से वक्र हैं जिन सभों का परिधि मान स्थिर ग के तुल्य है तो बतावो कि किस का क्षेत्रफल सबसे बड़ा होगा ।

यहां प्रश्न की बोली से $\int \text{स}_1\text{ताय} = \int \sqrt{(1 + \text{य}^2)}\text{ताय} = \text{ग},$

$\int \text{स ताय} = \int \text{र ताय}$

इस लिये $\int \text{शा ताय} = \int \left\{ \text{र} + \text{अ}\sqrt{(1 + \text{प}^2)} \right\} \text{ताय}$ और

$\text{शा} = \text{र} + \text{अ}\sqrt{(1 + \text{प}^2)}$ फिर २७३ वें प्रक्रम और २७५ वें प्रक्रम से

$\text{ताशा} = \text{तार} + \dfrac{\text{अप}}{\sqrt{(1+\text{प}^2)}}$ ताय और, $\text{ना} = 1$ $\text{पा} = \dfrac{\text{अप}}{\sqrt{(1+\text{प}^2)}}$ वा $= 0$

इस लिये $\text{शा} = \text{पाप} + \text{स्थि}$ और $\text{र} + \text{अ}\sqrt{(1 + \text{प}^2)} = \dfrac{\text{अप}^2}{\sqrt{(1+\text{प}^2)}} + \text{ग}_1$

समशोधन से $\text{र} - \text{ग}_1 = - \dfrac{\text{अ}}{\sqrt{(1 + \text{प}^2)}}$ इस लिये $\text{प} = \dfrac{\sqrt{\left\{ \text{अ}^2 - (\text{र} - \text{ग}_1)^2 \right\}}}{\text{र} - \text{ग}_1} = \dfrac{\text{तार}}{\text{ताय}}$

और $\text{ताय} = \dfrac{(\text{र} - \text{ग}_1)\ \text{तार}}{\sqrt{\left\{ \text{अ}^2 - (\text{र} - \text{ग}_1)^2 \right\}}}$ चलानयन से

$\text{य} - \text{ग}_2 = - \sqrt{\left\{ \text{अ}^2 - (\text{र} - \text{ग}_1)^2 \right\}}$

इस लिये $(\text{य} - \text{ग}_2)^2 + (\text{र} - \text{ग}_1)^2 = \text{अ}^2$ परन्तु यह वृत्त का समीकरण है इस लिये सब से बड़ा वृत्त फल का होगा ।

यह प्रश्न और २७५ प्रक्रम का (२) प्रश्न दोनों सन् १६९६ ई० में जान वर्नली ( John Bernoulli ) के निकाले हुए हैं और जान वर्नली ने इन के उत्तर को भी वैशेषिक कलन की रीति से निकाला । वैशेषिककलन के प्रचार के जड़ भी यही दोनों प्रश्न हैं ।

२७५ प्रक्रम का (२) जो प्रश्न है उसे ऐसे भी कह सकते हो कि एक ऐसी पतली कांच की टेढ़ी पोली नली जिसके दोनों शिरे खुले हों बनावो जिसके ऊपर के शिरे पर यदि एक गुरु परमाणु पदार्थ छोड़ दें तो वह परमाल्प काल में नीचे के शिरे पर पहुँच जाय।

इस प्रश्न को अङ्गरेज़ी में ब्याचिस्टोक्रोन प्रश्न का ( Problem of the brachistochrone ) कहते हैं।

(२) उदाहरण। य अक्ष के चारो ओर एक वक्र को घुमाकर एक ऐसा घनक्षेत्र बनाया चाहते हैं जो य अक्षगत नियत दो विन्दुओं पर जाय और जिस का पृष्ठफल स्थिर ग के तुल्य और घनफल महत्तम हो तो उस वक्र का समीकरण बतावो।

यहां पृष्ठफल $= २\pi \int र\sqrt{(१+प^२)}\,ताय = ग$ और घनफल $= \pi \int र^२ ताय$

इस लिये ऊपर की युक्ति से

$$\pi \int र^२ ताय + २\,\pi\, अ \int र\sqrt{(१+प^२)}\,ताय \text{ यह}$$

$$\text{वा} \quad \int र^२ ताय + २\,अ \int र\sqrt{(१+प^२)}\,ताय = \int शाताय$$

यह महत्तम होगा

इस लिये $शा = र^२ + २अ\, र\sqrt{(१+प^२)}$ और

$$ताशा = २\,र\,तार + २\,अतार\sqrt{(१+प)^२} + \frac{२\,अ\,र\,प}{\sqrt{(१+प^२)}}\,ताय$$

इस लिये $मा = ०,\ ना = २र + २\,अ\sqrt{(१+प^२)}$ और $पा = \dfrac{२\,अ\,र\,प}{\sqrt{(१+प^२)}}$

इस लिये $मा = ०,\ ना = २र + २अ\sqrt{(१+प^२)}$ और $पा = \dfrac{२अरप}{\sqrt{(१+प^२)}}$

इस लिये $शा = पा \times प + स्थि = \dfrac{२अरप^२}{\sqrt{(१+प^२)}} + ग_१$

$$= र^२ + २अर\sqrt{(१+प^२)}$$

$$ग_१ - र^२ = २अर\left\{\sqrt{(१+प^२)} - \frac{प^२}{\sqrt{(१+प^२)}}\right\} = \frac{२अर}{\sqrt{(१+प^२)}} \cdots \quad (१)$$

यहां प्रश्न के अनुसार वक्र य अक्ष को दो विन्दुओं पर काटता है इस लिये उन स्थानों में $र = ०$ इस का उत्थापन (१) में देने से $ग_१ = ०$ इस लिये

$$\frac{२अर}{\sqrt{(१+प^२)}}+र^२=र\left\{र+\frac{२अ}{\sqrt{(१+प^२)}}\right\}=०$$

इस में यदि $र+\frac{२अ}{\sqrt{(१+प^२)}}=०$ तो $\frac{४अ^२}{१+प^२}=र^२$

$\therefore प^२+१=\frac{४अ^२}{र^२}$ इसलिये $प=\frac{\sqrt{४अ^२-र^२}}{र}=\frac{तार}{ताय}$

इसलिये $\frac{र}{\sqrt{(४अ^२-र^२)}}=\frac{ताय}{तार}\;\therefore\;\frac{र\,तार}{\sqrt{(४अ^२-र^२)}}=ताय$

$-\sqrt{(४अ^२-र^२)}=य-ग_२\;\therefore\;र^२+(य-ग_२)^२=४\,अ^२$

यह एक वृत्त का समीकरण है जिस का केन्द्र य अक्ष पर और व्यासार्द्ध $=-२अ$ है।

कल्पना करो कि य अक्ष में आ, और का विन्दु नियत हैं जिनके ऊपर हो कर प्रश्न के अनुसार वक्र को जाना चाहिये। तो यदि आ, का के व्यास मान कर एक गोल वनाया जाय और प्रश्न में दिया हुआ स्थिर पृष्ठफल इस गोल के पृष्ठफल के बरावर हो तो इस गोल में प्रश्नोक्त सब आलाप घट जायँगे परन्तु यदि दिया हुआ पृष्ठफल इस गोल के पृष्ठफल के बरावर न हो किन्तु य अक्ष में गा, और घा विन्दु जो हैं उन के अन्तर को व्यास मान कर जो गोल होगा उसके पृष्ठफल के बरावर हो तो ऐसी स्थिति में ऐसा समझना चाहिये कि आग, य अक्ष का भाग, गाघा व्यास पर वना गाचाघा वृत्तार्द्ध और य अक्ष का घाका भाग इन तीनों को एक में मिला देने से आगाचाघा का यह जो आ और का दो नियत विन्दुओं पर गया हुआ यर धरातल में एक वक्र है य अक्ष के चारो ओर उस के घूमने से अभीष्ट घनक्षेत्र होगा जिसका पृष्ठफल दिये हुए पृष्ठफल के समान और घनफल महत्तम होगा।




इसी तरह यदि आका से गाघा बड़ा हो तो भी समझ लेना चाहिये। ऊपर का समीकरण भी दिखलाता है कि जब $र\left\{र+\frac{२अ}{\sqrt{(१+प^२)}}\right\}=०$ तो $र=०$ यह भी एक वक्र का समीकरण होगा जो कि यहां पर आगा और घाका सरल रेखा के समान होगा।

इस प्रकार से बुद्धिमान को चाहिये कि इस ग्रन्थ में दिखलाये गये जो सिद्धान्त हैं उनके अभ्यास से नाना प्रकार की कल्पना अपने बुद्धिबल से करे।

## अभ्यास के लिये प्रश्न।

१। $\int_{0}^{\frac{\pi}{2}} \int_{0}^{\text{२अकोज्याष}} \text{फ(श्रु,ष) श्रु ताश्रुताष}$ इसमें क्रम को बदलो

उत्तर $\int_{0}^{\text{२अ}} \int_{0}^{\text{कोज्या}^{-1} \frac{\text{श्रु}}{\text{२अ}}} \text{फ (श्रु,ष) श्रुताषतार}$

२। $\int_{0}^{\text{१}} \int_{\text{य}}^{\text{य(२−य)}} \text{फ(य,र) तार ताय}$ इसमें क्रम को बदल देना है।

उ० $\int_{0}^{\text{१}} \int_{\text{१}-\sqrt{(\text{१}-\text{र})}}^{\text{र}} \text{फ (य,र) ताय तार}$

३। $\int_{0}^{\text{२अ}} \int_{\frac{\text{य}^{\text{२}}}{\text{४अ}}}^{\text{३अ−य}} \text{फ( य,र ) तार ताय}$ इसमें क्रम को बदलना है।

उ० $\int_{0}^{\text{अ}} \int_{0}^{\text{२}\sqrt{(\text{अर})}} \text{फ(य,र) ताय तार} + \int_{\text{अ}}^{\text{३अ}} \int_{0}^{\text{३अ−र}} \text{फ( य,र ) ताय तार}$

४। $\int_{0}^{\text{अ}} \int_{\sqrt{(\text{अ}^{\text{२}}-\text{य}^{\text{२}})}}^{\text{य+२अ}} \text{फ( य,र ) तार ताय}$ इसका क्रम बदलने से कैसा रूप होगा।

उ० $\int_{0}^{\text{अ}} \int_{\sqrt{(\text{अ}^{\text{२}}-\text{र}^{\text{२}})}}^{\text{अ}} \text{फ(य,र) ताय तार} + \int_{\text{अ}}^{\text{२अ}} \int_{0}^{\text{अ}} \text{फ( य,र ) तायतार}$

$$+ \int_{\text{२अ}}^{\text{३अ}} \int_{\text{र−२अ}}^{\text{अ}} \text{फ(य,र) ताय तार}$$

५। यदि य = अज्याष$_{\text{१}}$ज्याष, और र = क कोज्याष$_{\text{१}}$ज्याष

तो सिद्ध करो कि बदलने से $\int\int$ तार ताय इस द्विगुण चल का

$\pm\int\int$ अक ज्याष$_{\text{१}}$ कोज्याष$_{\text{१}}$ ताष ताष$_{\text{१}}$ ऐसा रूप होगा।

६। यदि य = वज्याअ$_{\text{१}}$ + श कोज्याअ$_{\text{१}}$

और र = वकोज्याअ$_{\text{१}}$ — शज्याअ$_{\text{१}}$ तो सिद्ध करो कि

$$\iint फ(य,र)\,\frac{तार\ ताय}{\sqrt{(१-य^2-र^2)}} = \iint फ_1\,(व,श)\,\frac{ताश\ ताव}{\sqrt{(१-व^2-श^2)}}$$

७। सिद्ध करो कि

$$\int_0^\infty\int_0^\infty फ(अ^2य^2+क^2र^2)\ तार\ ताय = \frac{\pi}{४अक}\int_0^\infty फ(य) ताय$$

८। $\iint इ^{-(य^2+२यरकोज्याअ_1+र^2)}$ तार ताय इसको अक्षीय भुजयुग्म के रूप में बदलो और तब दिखलावो कि यदि य और र की सीमा ० और ∞ हों तो द्विगुण चल का मान $\frac{अ_1}{२ज्याअ_1}$ होगा।

९। सिद्ध करो कि

$$\int_0^{अ}\int_0^{क}\frac{तार\ ताय}{(ग^2+य^2+र^2)^{\frac{3}{2}}} = \frac{१}{ग}\ स्प^{-1}\frac{अक}{ग\sqrt{(अ^2+क^2+ग^2)}}$$

१०। अक्षीय भुजयुग्म के रूप में बदल कर सिद्ध करो कि

$$\int_{-\infty}^{+\infty}\int_{-\infty}^{+\infty}\frac{अ\ तार\ ताय}{(य^2+र^2+अ^2)^{\frac{3}{2}}(य^2+र^2+अ'^2)^{\frac{1}{2}}} = \frac{२\pi}{अ+अ'}$$

११। यदि य = श्रुकोज्याष + अज्याष और र = श्रुज्याष + अकोज्याष तो $\iint$ फ(य,र) तार ताय इसको बदलने से कैसा रूप होगा।

उ० $\iint$ फ(श्रुकोज्याष + अज्याष, श्रुज्याष + अकोज्याष) (अज्या२ष−श्रु)ताश्रुताष

१२। सिद्ध करो कि $\iint\frac{\sqrt{(१-य^2-र^2)}}{\sqrt{(१+य^2+र^2)}}$ तार ताय $=\frac{\pi}{४}\left(\frac{\pi}{२}-१\right)$

यहां चलानयन य, और र के सब धनमानों के भीतर किया गया है और $य^2+र^2 \angle १$ ।

१३। सिद्ध करो कि

$$\iiint\cdots\frac{ताय\ तार\ ताल\cdots}{\sqrt{(१-य^2-र^2-ल^2-\cdots)}} = \frac{\pi^{\frac{न+१}{२}}}{२^{न}गा\left(\frac{न+१}{२}\right)}$$

जहां चलराशियों की संख्या न है और चलानयन सब धन मान के भीतर किया गया है जो कि $य^2+र^2+ल^2+\cdots \angle १$ इस नियम से सिद्ध होते हैं।

१४ । सिद्ध करो कि

$$ज्या \frac{१}{२} य = \frac{८}{\pi} \left( \frac{ज्याय}{२^२ - १} - \frac{२ज्या२य}{२^२.२^२-१} + \frac{३ज्या३य}{२^२.३^२-१} - \frac{४ज्या४य}{२^२.४^२-१} + \cdots \right)$$

१५ । सिद्ध करो कि

$$कोज्या \ \frac{१}{२}य = \frac{८}{\pi} \left\{ १ + \frac{१}{२} \frac{कोज्याय}{२^२-१} - \frac{१}{२} \frac{कोज्या२य}{२^२.२^२-१} + \cdots \right\}$$

१६ । एक मनुष्य से ३० हाथ के अन्तर पर दक्षिण ओर उस का पोसा तीतर था जैसे ही मनुष्य पूर्व की ओर चलने लगा वैसे ही तीतर भी मनुष्य के पास पहुंचने के लिये चला तो बतावो कि प्रथम स्थान से पूर्व की ओर कितनी दूरी पर मनुष्य और तीतर से भेंट हुई। इस प्रश्न में इतना जानते हैं कि प्रतिक्षण में मनुष्य से दूना तीतर चलता था ।

उ० २० हाथ ।

१७। सौ हाथ ऊँचे एक तालवृक्ष के ऊपर एक कौआ बैठा था उसने पेड़ की जड़ से दक्षिण ओर २५ हाथ के अन्तर पर दक्षिण ही की ओर जाता एक मूसे को देख कर उसकी दूनी गति से पकड़ने के लिये झपटा तो बतावो कि पेड़ की जड़ से कितने हाथ पर कौअे ने मूसे को पकड़ा ।

उ० १८३ $\frac{१}{३}$ हाथ ।

१८। पृथ्वी से १०,००० हाथ उँचे पर जा कर एक कबूतर ने पृथ्वी पर ठीक अपने पैर के नीचे चावलों को देख कर एक पल में २०० हाथ की गति से उतरने लगा परन्तु उस समय पूर्व की वायु एक चाल से बहती थी जिसके कारण एक पल की गति कबूतर की पूर्व की ओर भी १०० हाथ हो गई तो बतावो कि कितने पल में वह कबूतर पृथ्वी पर पहुँचा ।

उ० ६६$\frac{२}{३}$ पल

१९। २६७ प्रक्रम के (६) वें प्रश्न में मोर और सांप के योग से वक्र त्रिबाहु होगा उसका क्षेत्रफल क्या होगा । उ०, फल = $\frac{(२ इ^२ क - इ_१ग) अ}{४गु^२ - १}$

२०। १६ वें प्रश्न में मनुष्य और तीतर के योग से जो वक्र त्रिबाहु होगा उसका फल क्या होगा । उ० फल = १२०

२१। १७ वें प्रश्न में काक और मूस के योग से जो वक्र त्रिबाहु होगा उस का फल बतावो । उ० फल = $\frac{कोटि (२ गु^२ \times भुज + गु \times कर्ण)}{४ गु^२ - २}$

$$\text{यहां } गु = \frac{\text{काक गति}}{\text{मूस की गति}}$$

२२। १८ वें प्रश्न में कपोत जिस वक्र में पृथ्वी पर उतरेगा उससे और कपोत की उँचाई १०,००० से जो चापक्षेत्र होगा उसका क्या फल होगा।

$$\text{उ० फल} = \frac{२(१०,०००)^२}{३}$$

२३। एक वक्र ऐसा बतावो जिसमे $\int \frac{प^२ र}{१ + प^२}$ ताय इसका मान न्यूनतम हो।

$$\text{उ० } र = \frac{ग(१ + प^२)^२}{प^३},\ य = ग_१ + ग\left(\frac{३}{४प^४} + \frac{१ + प^२}{प^२} + \text{ला } प\right)$$

२४। जिस सूच्याकार शङ्कु के पृष्ठ का $ल = इ\sqrt{(य^२ + र^२)} = इ\ ध्रु$ यह समीकरण है उसके पृष्ठ पर दो दिये हुए विन्दुओं के बीच में जो परमाल्प रेखा होगी उसका समीकरण बतावो। उ० $ध्रु = गछे\left\{\frac{प + ग_१}{\sqrt{(१ + इ^२)}}\right\}$

२५। वक्र का चाप और फल स्थिर है और यह वक्र य अक्ष के चारो ओर घूम कर ऐसा घनक्षेत्र बनाता है जिसका घनफल महत्तम है तो वक्र का पता लगावो। उ० यहां $शा = \pi र^२ + कर + अ\sqrt{(१ + प^२)}$ ऐसा होगा फिर इस पर से २७६ प्रक्रम की क्रिया कर वक्र का समीकरण जानो।

२६। सब वक्रों में क्षेत्रफल स्थिर है तो बतावो किसकी परिधि सब से छोटी होगी। उ० वृत्त की।

२७। वक्र का चाप स्थिर है और यह य अक्ष के चारो ओर घूम कर एक ऐसा घनक्षेत्र बनाता है जिसका न्यूनतम पृष्ठफल है तो बतावो वह कौन सा वक्र है। उ० कातन्वली (Catenary)

२८। एक नींब में जड़ से दो शाखा फूटी थीं जिन का झुकाव ३०° था। पहली शाखा पर जड़ से ८ हाथ के अन्तर पर एक मैना बैठी थी और दूसरी शाखा पर जड़ से $३ + ४\sqrt{३}$ हाथ के अन्तर पर एक कीड़ा बैठा था। यह जैसे ही शाखा के ऊपर की ओर चलने लगा वैसे ही इस पर मैना झपटी तो बतावो कि पहले स्थान से कितनी दूर जाने पर मैना ने उस कीड़े को पकड़ लिया। इस प्रश्न में इतना हम जानते हैं कि कीड़े से मैना दूनी चलती थी।

उ० $४\frac{१}{३}$ हाथ

२९। एक महाजन ने एक ज्यौतिषी से प्रसन्न होकर कहा कि कल आप एक पीतर का डब्बा किसी से बनवा कर लेते आइयेगा जो कि ठीक मेरी रूमाल से चारो ओर बंध जाय तो मैं उस डब्बे को अशर्फ़ियों से भर कर आपको सङ्कल्प करूँगा । बतावो ज्यौतिषी कैसा डब्बा बनावे जिसमें उसे बहुत अशर्फ़ियां मिलें । इतना यहां पर हम जानते हैं कि उस धनी के रूमाल की लम्बाई साढ़ेपांच हाथ और चौड़ाई पौने दो हाथ थी ।

उ० यदि व्यास परिधि का सम्बन्ध $\frac{22}{7}$ हो तो पौने दो हाथ के व्यास का जो एक गोलाकार डब्बा बनेगा उस में सबसे अधिक अशर्फ़ियां भरेंगी ।

हरिगीत

रखि हैं कृपालुद्विवेदिसुतकृत सुकृतिजन मन लाय के ।
चलराशिकलन वरासि कल नवराशि चरम मिलाय के ॥
धरि शान जौं बुद्धिबल गरवदलि सकल खलहि हिलाय के ।
धन धान मान महान लहि हैं होय प्रिय नृप राय के ॥

इतिश्रीकृपालुदत्तसुतश्रीसुधाकरद्विवेदिकृतं चलराशिकलनं सम्पूर्णम् ॥

सित सावन शनि तेरस बरस विरोधि ।
पूरन कियेउ सुधाकर सब विधि शोधि ॥

